# राजस्थान में शिक्षानुसंधान

## सम्प्राप्तियाँ एवं सम्भावनाएँ

सम्पादक
इन्द्रजीत खन्ना
डा पन्नालाल वर्मा

शिक्षा विभाग, राजस्थान, बीकानेर

राज्य शोध प्रकोष्ठ
© शिक्षा विभाग, राजस्थान,
बीकानेर
334001



प्रथम संस्करण
1976



सलाहकार
सुश्री उषासुन्दरी बली
प्रो चतरसिंह मेहता
डा श्यामलाल कौशिक



समीक्षक
भगवानलाल व्यास
जनार्दनप्रसाद शर्मा



मुद्रक
जयपुर प्रिन्टर्स
एम आई रोड जयपुर
302001

# प्राक्कथन

शिक्षानुसधान से प्राप्त निष्कर्षों का समुचित लाभ उठान क माग म जो समस्याएँ अनुभव की जाती रही हैं, उनम मुख्य है – समन्वय का समस्या तथा अनुसधान से नि सृत तथ्या के प्रसारण और प्रकाशन की समस्या। समन्वय के अभाव म जहाँ एक ओर अनावश्यक दोहरान और अपव्यय होता है वहा दूसरी ओर ज्ञान की खोज व ज्ञान क विकास म रत अनुसधातागण अपने पूववर्ती अनुसधाताओ के शोध प्रयत्नो क लाभ स वचित रह जाते हैं। इसी प्रकार अनुसधान से उभरा ज्ञान यदि प्रकाश म नही लाया जाता तो उसस स्कूलो म कायरत अध्यापक, शिक्षक प्रशिक्षक और शिक्षा प्रशासक भी वचित रह जाते हैं। एसी स्थिति म शिक्षानुसधान केवल उपाधि पाने का साधन अथवा अनुपयोगी मानसिक व्यायाम मात्र बन कर रह जाता है। प्रस्तुत प्रकाशन समन्वय की दृष्टि से और अब तक की खोजो को प्रकाश में लाने का राजस्थान-स्तर पर पहला प्रयास है।



प्रथम संस्करण
1976



सलाहकार
सुश्री उषासुन्दरी बली
प्रो छतरसिंह मेहता
डा श्यामलाल कौशिक



समीक्षक
भगवानलाल व्यास
जनार्दनप्रसाद शर्मा



मुद्रक
जयपुर प्रिन्टर्स
एम आई रोड जयपुर
302001

# प्राक्कथन

शिक्षानुसंधान से प्राप्त निष्कर्षों का समुचित लाभ उठाने के मार्ग में जो समस्याएँ अनुभव की जाती रही हैं उनमें मुख्य है – समन्वय की समस्या तथा अनुसंधान से निःसृत तथ्यों के प्रसारण और प्रकाशन की समस्या। समन्वय के अभाव में जहाँ एक ओर अनावश्यक दोहरान और अपव्यय होता है वहाँ दूसरी ओर ज्ञान की खोज व ज्ञान के विकास में रत अनुसंधातागण अपने पूर्ववर्ती अनुसंधाताओं के शोध प्रयत्नों के लाभ से वंचित रह जाते हैं। इसी प्रकार अनुसंधान से उभरा ज्ञान यदि प्रकाश में नहीं लाया जाता तो उससे स्कूलों में कार्यरत अध्यापक, शिक्षक प्रशिक्षक और शिक्षा प्रशासक भी वंचित रह जाते हैं। ऐसी स्थिति में शिक्षानुसंधान केवल उपाधि पाने का साधन अथवा अनुपयोगी मानसिक व्यायाम मात्र बन कर रह जाता है। प्रस्तुत प्रकाशन समन्वय की दृष्टि से और अब तक की खोजों को प्रकाश में लाने का राजस्थान-स्तर पर पहला प्रयास है।

राजस्थान में शिक्षानुसंधान की शुरुआत 1953 से हुई है, जब एम एड उपाधि प्राप्त करने के प्रयोजन से इस क्षेत्र में अनुसंधान कार्य होने लगे। तब से 1974 तक एम एड स्तर पर 673 पीएच डी (शिक्षा) स्तर पर 19 तथा संस्थागत और व्यक्तिगत स्तर पर कई अनुसंधान कार्य सम्पन्न हुए। विभिन्न स्तरों पर हुए इन कार्यों में समन्वय स्थापित करने अथवा इनके निष्कर्षों को पुस्तकाकार रूप में अध्यापकों/शिक्षाधिकारियों तक पहुँचाने की आवश्यकता एवं महत्ता स्वीकार तो की जाती रही, जैसा कि इक्के दुक्के रूप में संस्था-स्तर पर शोध सूचियों अथवा सार-संक्षेपों के प्रकाशन के प्रयत्नों से अनुमान लगाया जा सकता है किन्तु इस दिशा में कोई सुनियोजित काम अब तक हुआ हो ऐसा नहीं लगता। हाँ राष्ट्रीय स्तर पर एन सी ई आर टी आई सी एस एस आर तथा यू जी सी द्वारा शोध सूची प्रकाशन के माध्यम से और शोध प्रवृत्ति निरूपण के माध्यम से इस दिशा में कुछ प्रयत्न हुए अवश्य। फिर भी, राजस्थान में हुए शिक्षानुसंधान का समग्र चित्र कभी उजागर नहीं हो पाया। फिर जो कुछ हुआ वह अंग्रेजी में हुआ। फलतः स्कूलों में कार्यरत अध्यापकों, शिक्षक प्रशिक्षकों, शिक्षा प्रशासकों आदि को उनका पूरा लाभ नहीं मिल पाया।

शिक्षानुसंधान में समन्वय की भूमिका निभाने के संदर्भ में 1973 में जब निदेशालय में राज्य शोध प्रकोष्ठ की स्थापना हुई तो इन बिखरे छितरे भिन्न भिन्न स्तरों पर हुए शिक्षानुसंधानों को संकलित करके प्रकाशित करने के विचार पर पहली बार ध्यान गया। उपलब्ध शोधों के सार-संक्षेप उन सभी अध्यापकों/प्रधानाध्यापकों द्वारा तैयार करवाए गए। प्रश्न था प्रकाशन के स्वरूप निर्धारण का। एम एड अनुसंधानों सहित सभी अनुसंधान कार्यों के सार-संक्षेप प्रकाशित करने का विचार त्यागना उचित समझा गया क्योंकि उस रूप में प्रकाशन बहुत व्ययसाध्य हो जाता और उसकी उपयोगिता भी सन्दिग्ध रहती। प्रस्तुत प्रकाशन के स्वरूप निर्धारण की बुनियादी धारणा यह रही है कि यह एक ओर तो स्कूलों में कार्यरत अध्यापकों और शिक्षक प्रशिक्षकों के लिए उपयोगी हो सके और दूसरी ओर शिक्षानुसंधान में रुचि रखने वाले एवं कार्यरत व्यक्ति/संस्थाओं के लिए यह प्रामाणिक सन्दर्भ साहित्य का काम कर सके। इससे उपलब्ध शोध निष्कर्षों से अध्यापक/प्रधानाध्यापक अपनी अपनी भूमिका के निर्वहन में भी लाभ उठा सकें और अनुसंधानागण यह जान सकें कि अब तक शिक्षानुसंधान के क्षेत्र विशेष में क्या क्या तथा कितना कुछ हुआ है कौन-कौन से विषय अछूते हैं तथा सामाजिक-सांस्कृतिक परिवर्तनों तथा आवश्यकताओं के सन्दर्भ में किस प्रकार की शोध प्रवृत्तियाँ जन्मी हैं। इस सन्दर्भ में श्री जे पी नायक मेम्बर सैक्रेट्री आई सी एस एस आर के प्रति आभार व्यक्त

करना उपयुक्त होगा, जिनके द्वारा पहले किए गए सार-सक्षेपो के हमारे प्रयासो पर दी गई उनकी टिप्पणी से हम मार्गदर्शन मिला तथा प्रकाशन को हिन्दी भाषा म प्रस्तुत करन का चुनौतीपूर्ण निर्णय हम ल सके।

उपलब्ध अनुसधाना की समीक्षा 12 क्षेत्रा म की गई है। क्षेत्र विभाजन का निश्चय किसी पहले से प्रकाशित पुस्तक का अनुकरण करत हुए नही, अपितु स्वतत्र भाव से, राजस्थान के उपलब्ध अनुसधाना की प्रकृति तथा प्रवत्ति निरूपण की सभावना के सदभ म किया गया है। इस म सलाहकार मडल की अनुशसा समीक्षा समिति की टिप्पणी तथा 16–17 जनवरी 1976 को आयोजित कार्यगोष्ठी म हुए विचार विमर्शो का मुख्य योगदान रहा।

उपलब्ध अनुसधाना के अनुशीलन म लेखका के अनुसधान कार्यो की स्वतत्रता का सम्मान करत हुए, प्रवत्ति निरूपण के प्रस्तुतीकरण म कुछ सीमा तक एकरूपता एव तारतम्य लाने की दष्टि से और विभिन्न दष्टिकोणा स उनकी समीक्षा करत हुए प्राप्त निष्कर्षों को सग्रथित करन उनम सबध भाव स्थापित करन तथा अनुशीलन प्रक्रिया स उभरने वाली प्रवृत्तिया अछूते आयामो तथा सामाजिक परिवतना के सदभ म भावी अनुसधाना के लिए दिशा सकेत करन की नीति इस ग्रथ के निर्माण म रही है। यह इसलिए कि प्रस्तुत ग्रथ मात्र निष्कर्षों का सकलन ही न बन, वरन स्कूला और अनुसधाताओ के लिए पथ प्रदशक बन सके।

निश्चय ही इन अपेक्षाओ के कारण प्रवत्ति निरूपण का काय और अधिक कठिन बन जाता है किन्तु मुझे प्रसन्नता है कि लेखका ने काय के साथ न्याय किया है। मैं उन्हें इस काय म सफलता के लिए बधाई देता हूँ, वहा साथ ही आभार व्यक्त करना चाहूँगा कि उन्होने बिना किसी पारिश्रमिक की अभिलाषा के यह महत्वपूर्ण व चुनौती भरा काय अपने अतिरिक्त समय म पूरा किया।

लेखको के चयन म जहाँ एक ओर यह ध्यान रखा गया कि व शिक्षानुसधान तथा लेखन दोना की समुचित योग्यता/क्षमता रखत हैं वहाँ दूसरी ओर यह भी ध्यान रखा गया कि पूरे लेखक दल म शिक्षानुसधान स सबद्ध सभी सस्थाओ/अभिकरणो का प्रतिनिधित्व भी हो जाए। इसी प्रकार इस चयन म यह भी ध्यान रखा गया कि अध्यापक प्रधानाध्यापक, शिक्षक प्रशिक्षक शिक्षा प्रशासक आदि सभी वर्गो का प्रतिनिधित्व भी यथासभव हो जाए।

राजस्थान में शिक्षानुसंधान की शुरूआत 1953 से हुई है, जब एम. एड. उपाधि प्राप्त करने के प्रयोजन से इस क्षेत्र में अनुसंधान कार्य होने लगे। तब से 1974 तक एम. एड. स्तर पर 673 पीएच. डी. (शिक्षा) स्तर पर 19 तथा संस्थागत और व्यक्तिगत-स्तर पर कई अनुसंधान कार्य सम्पन्न हुए। विभिन्न स्तरों पर हुए इन कार्यों में समन्वय स्थापित करने अथवा इनके निष्कर्षों को पुस्तकालयों की बन्द अलमारियों से बाहर लाने की आवश्यकता एवं महत्ता स्वीकार तो की जाती रही, जैसा कि समय-समय पर फुटकर रूप में संस्था स्तर पर शोध सूचियाँ अथवा सार-संक्षेप के प्रकाशन के प्रयत्नों से अनुमान लगाया जा सकता है किन्तु इस दिशा में कोई सुनियोजित काम अब तक हुआ हो ऐसा नहीं लगता। हाँ, राष्ट्रीय स्तर पर एन. सी. ई. आर. टी., आई. सी. एस. एस. आर. तथा यू. जी. सी. द्वारा शोध सूची प्रकाशन के माध्यम से और शोध प्रवृत्ति निरूपण के माध्यम से इस दिशा में कुछ प्रयत्न हुए अवश्य। फिर भी, राजस्थान में हुए शिक्षानुसंधान का समग्र चित्र कभी उजागर नहीं हो पाया। फिर जो कुछ हुआ वह अंग्रेजी में हुआ। फलतः स्कूलों में कार्यरत अध्यापकों, शिक्षक प्रशिक्षकों, शिक्षा प्रशासकों आदि को उसका पूरा लाभ नहीं मिल पाया।

शिक्षानुसंधान में समन्वय की भूमिका निभाने के लक्ष्य से 1973 में जब निदेशालय में राज्य शोध प्रकोष्ठ की स्थापना हुई तो इन बिखरे छितरे भिन्न भिन्न स्तरों पर हुए शिक्षानुसंधानों को संकलित करके प्रकाशित करने के विचार पर पहली बार ध्यान गया। उपलब्ध शोधों के सार-संक्षेप सक्षम अध्यापकों/प्रधानाध्यापकों द्वारा तैयार करवाए गए। प्रश्न था, प्रकाशन के स्वरूप निर्धारण का। एम. एड. अनुसंधानों सहित सभी अनुसंधान कार्यों के सार-संक्षेप प्रकाशित करने का विचार त्यागना उचित समझा गया क्योंकि उस रूप में प्रकाशन बहुत व्ययसाध्य हो जाता और उसकी उपयोगिता भी संदिग्ध रहती। प्रस्तुत प्रकाशन के स्वरूप निर्धारण की बुनियादी धारणा यह रही है कि यह एक ओर तो स्कूलों में कार्यरत अध्यापकों और शिक्षक प्रशिक्षकों के लिए उपयोगी हो सके और दूसरी ओर शिक्षानुसंधान में रुचि रखने वाले एवं कार्यरत व्यक्ति/संस्थाओं के लिए यह प्रामाणिक संदर्भ साहित्य का काम कर सके। इसमें उपलब्ध शोध निष्कर्षों से अध्यापक/प्रधानाध्यापक अपनी अपनी भूमिका के निर्वहन में भी लाभ उठा सकें और अनुसंधानकर्तागण यह जान सकें कि अब तक शिक्षानुसंधान के क्षेत्र विशेष में क्या क्या तथा कितना कुछ हुआ है, कौन-कौन से विषय अछूते हैं तथा सामाजिक-सांस्कृतिक परिवर्तनों तथा आवश्यकताओं के संदर्भ में किस प्रकार की शोध प्रवृत्तियाँ उभरी हैं। इस संदर्भ में श्री जे. पी. नायक, मेम्बर सेक्रेट्री, आई. सी. एस. एस. आर. के प्रति आभार व्यक्त

करना उपयुक्त होगा, जिनके द्वारा पहले किए गए सार-सक्षेपो के हमारे प्रयासो पर दी गई उनकी टिप्पणी से हमे मार्गदर्शन मिला तथा प्रकाशन को हिन्दी भाषा मे प्रस्तुत करने का चुनौतीपूर्ण निर्णय हम ले सके ।

उपलब्ध अनुसधानो की सवीक्षा 12 क्षेत्रो मे की गई है । क्षेत्र विभाजन का निश्चय किसी पहले से प्रकाशित पुस्तक का अनुकरण करते हुए नही, अपितु स्वतत्र भाव से, राजस्थान के उपलब्ध अनुसधानो की प्रकृति तथा प्रवत्ति निरूपण की सभावना के सदर्भ मे किया गया है । इस मे सलाहकार मडल की अनुशसा समीक्षा समिति की टिप्पणी तथा 16–17 जनवरी 1976 को आयोजित कार्यगोष्ठी मे हुए विचार विमर्शो का मुख्य योगदान रहा ।

उपलब्ध अनुसधानो के अनुशीलन मे लेखको के अनुसधान कार्यो की स्वतत्रता का सम्मान करते हुए, प्रवत्ति निरूपण के प्रस्तुतीकरण मे कुछ सीमा तक एकरूपता एव तारतम्य लाने की दष्टि से और विभिन्न दष्टिकोणो से उनकी सवीक्षा करते हुए प्राप्त निष्कर्षों को सग्रथित करने, उनमे सबध भाव स्थापित करने तथा अनुशीलन प्रक्रिया से उभरने वाली प्रवत्तिया, अछूते आयामो तथा सामाजिक परिवर्तनो के सदर्भ मे भावी अनुसधानो के लिए दिशा सकेत करने की नीति इस ग्रथ के निर्माण मे रही है । यह इसलिए कि प्रस्तुत ग्रथ मात्र निष्कर्षों का सकलन ही न बने, वरन स्कूलो और अनुसधाताओ के लिए पथ प्रदर्शक बन सके ।

निश्चय ही इन अपेक्षाओ के कारण प्रवत्ति निरूपण का कार्य और अधिक कठिन बन जाता है किन्तु मुझे प्रसन्नता है कि लेखको ने कार्य के साथ न्याय किया है । मैं उन्हे इस कार्य मे सफलता के लिए बधाई देता हूँ, वहाँ साथ ही आभार व्यक्त करना चाहूँगा कि उन्होने बिना किसी पारिश्रमिक की अभिलाषा के यह महत्वपूर्ण व चुनौती भरा कार्य अपने अतिरिक्त समय मे पूरा किया ।

लेखको के चयन मे जहा एक ओर यह ध्यान रखा गया कि वे शिक्षानुसधान तथा लेखन दोनो की समुचित योग्यता/क्षमता रखते हैं वहाँ दूसरी ओर यह भी ध्यान रखा गया कि पूरे लेखक दल मे शिक्षानुसधान से सबद्ध सभी सस्थाओ/अभिकरणो का प्रतिनिधित्व भी हो जाए । इसी प्रकार इस चयन मे यह भी ध्यान रखा गया कि अध्यापक प्रधानाध्यापक शिक्षक प्रशिक्षक, शिक्षा प्रशासक आदि सभी वर्गो का प्रतिनिधित्व भी यथासभव हो जाए ।

राज्य शोध प्रकोष्ठ ने इस प्रयोजना के आयोजन तथा क्रियान्वयन में जो भूमिका निभाई वह इसकी स्थापना के औचित्य को सिद्ध करती है। मैं उन सभी व्यक्तियों एवं संस्थाओं के प्रति जिनका इसमें प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष सहयोग रहा आभार व्यक्त करता हूँ।

मैं भारतीय सामाजिक विज्ञान अनुसंधान परिषद् के प्रति कृतज्ञ हूँ जिसने इस पुस्तक की उपयोगिता मानी और आर्थिक सहायता प्रदान की।

मुझे आशा है कि प्रस्तुत प्रकाशन राज्य में एक महत्त्वपूर्ण अभाव की पूर्ति कर सकेगा तथा अध्यापक, अभिभावक, अनुसंधाता, शिक्षाधिकारी, शिक्षक प्रशिक्षक आदि सभी के लिए उपयोगी सिद्ध होगा तथा सभी की भूमिकाओं के लिए किसी न किसी रूप में कमोबेश मार्गदर्शन कर सकेगा। शिक्षा विभाग का यह एक नवीन प्रयास है जो कई स्तरों के भिन्न भिन्न लोगों के सामूहिक निष्कर्ष का फल है। बहुत संभव है कहीं कोई त्रुटि रह भी गई हो। मुझे विश्वास है कि सहृदय पाठक इस ओर ध्यान आकर्षित करेंगे, ताकि भविष्य के लिए उस पर विचार किया जा सके।

इन्द्रजीत खन्ना
निदेशक
प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा
राजस्थान बीकानेर

बीकानेर
31 3 76
चैत्र नवरात्र प्रथमा

# अनुक्रम

# विहगावलोकन

शिक्षा के प्रसार तथा शिक्षा म सुधार सम्बन्धी समस्याओ के प्रति जिस गति से जागरूकता बढती जाती है लगभग उसी अनुपात मे शिक्षानुसधान की आवश्यकता एव महत्ता को उत्तरोत्तर स्वीकार किया जाने लगता है। इसका कारण है-शिक्षानुसधान की प्रकृति एव उसकी उपादेयता। शिक्षानुसधान का प्रारम्भ समस्या के चयन से होता है तथा समाधान खोजने की दिशा म तक सम्मत, वध तथा विश्वसनीय आधार प्रस्तुत करना उसका लक्ष्य होता है, क्योकि शिक्षानुसधान अंतिम समाधान देने का दावा नही करता तात्कालिक समाधान नई समस्याओ क चयन की सभावना बनाते हैं और परिवतनो के परिप्रेक्ष्य म इसका क्षेत्र व्यापकतर तथा नानारूपी होता जाता है। किन्तु शिक्षानुसधान वज्ञानिक दृष्टि रखत हुए तथ्यो का विश्वसनीय सकलन करके विवेकपूण विश्लेपण के आधार पर तकपूण व्याख्या करन की लीक का नही छोडता और शिक्षानुसधान की यही विशेपता उसके महत्व की प्रतिपादक है।

भारत मे शिक्षानुसधान की आवश्यकता पर सवप्रथम 1913 के शिक्षा नीति सम्बधी प्रस्ताव म बल दिया गया था तथा 1917 म सडलर आयोग (Sadler Commission) न इस दिशा म ठास सुझाव दिए। आयोग न सिफारिश की कि भारत के प्रत्यक विश्वविद्यालय म शिक्षा-सकाय खोला जाना चाहिए उसका अध्यक्ष प्रोफेसर हो तथा शिक्षा स्नातकीय उपाधि के बाद एम एड का दो वप का पाठ्यक्रम आरभ किया जाए।

किन्तु आयोग की इस सिफारिश पर ठोस कायवाही करीब 20 वप बाद ही हो पाई। अलीगढ और बनारस विश्वविद्यालयो म शिक्षा सकायो की स्थापना अवश्य हुई किन्तु शिक्षानुसधान आरभ करने का श्रेय बम्बई विश्वविद्यालय का है जहाँ भारत में प्रथम बार, 1936 म शिक्षानुसधान का दो वर्षीय पाठ्यक्रम शुरू किया गया। इसी विश्वविद्यालय ने एम एड की उपाधि 1939 मे प्रथम बार प्रदान की।

राजस्थान मे शिक्षानुसधान का श्रीगणश लगभग इसी परम्परा मे अर्थात एम एड उपाधि के प्रयोजन स 1953 म हुआ, जब विद्याभवन शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय उदयपुर के सात विद्यार्थियो (एक महिला तथा छह पुरुप) न राजस्थान विश्वविद्यालय स एम एड उपाधि प्राप्त करन हेतु लघुशोध प्रबध प्रस्तुत किए। ठीक छह वप बाद गांधी विद्यामदिर बेसिक शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय सरदारशहर म भी एम एड कक्षाएँ आरभ हुइ। यह सयोग था कि इस महाविद्यालय स भी पहली बार एम एड उपाधि प्राप्त करन वाल विद्यार्थियो की सख्या सात ही थी।

1964-65 म उदयपुर विश्वविद्यालय की स्थापना हुई और विद्याभवन शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय उदयपुर उस नये विश्वविद्यालय से सबद्ध हो गया। किन्तु प्रयत्न हो पर राजस्थान म वनस्थली विद्यापीठ शिक्षा महाविद्यालय म एम एड कक्षाएं चालू हो जाने से पुन राजस्थान विश्वविद्यालय स सो शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय सबद्ध हो गए। राजस्थान विश्वविद्यालय क परिक्षेत्र म सन 1967 68 म जिलाधीन शिक्षा सस्थान अजमेर म एम एड कक्षाएँ चालू हुई किन्तु 5 वर्ष बाद ही वह पाठ्यक्रम बन्द कर दिया गया। इसी बीच 1969-70 में जोधपुर विश्वविद्यालय के अन्तर्गत महेश शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय जोधपुर म 16 छात्र छात्राओं ने एम एड कक्षा में प्रवेश प्राप्त किया किन्तु उस महाविद्यालय म इस पाठ्यक्रम का वह पहला और अन्तिम वर्ष रहा।

इस प्रकार राजस्थान म 1970 तक एम एड पाठ्यक्रम चलाने का श्रेय सस्थानों को प्राप्त नहीं हो सका था। किन्तु 1970-71 म प्रथम बार एक राजकीय महाविद्यालय ने इस क्षेत्र में प्रवेश किया जबकि राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय बीकानेर में एम एड पाठ्यक्रम चालू हुआ। इसके एक वर्ष बाद राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान एव प्रशिक्षण परिषद द्वारा सचालित क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय अजमेर ने 1971-72 में एम एड पाठ्यक्रम चालू किया। इस प्रकार इस समय राजस्थान म पाँच महाविद्यालयों म एम एड पाठ्यक्रम के प्रयोजन से विद्यार्थीगण अनुसधान काय करते हैं। चार शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय राजस्थान विश्वविद्यालय स सबद्ध हैं तथा एक उदयपुर विश्वविद्यालय से।

इसी सन्दर्भ में 1963 में राज्य शिक्षा सस्थान उदयपुर की स्थापना शिक्षानुसधान की दृष्टि से एक महत्वपूर्ण घटना मानी जा सकती है क्योंकि शिक्षानुसधान को इसकी तीन प्रमुख भूमिकाओं में से एक माना गया है। इसकी स्थापना से लेकर 1974 तक इस सस्थान ने वस्तुत अनुभूत समस्याओं को लेकर 25 अनुसधान-काय सम्पन्न किए।

**शिक्षानुसधान की प्रवत्तियाँ**

राजस्थान में अब तक हुए शिक्षानुसधान कार्यों को मुख्यत दो वर्गों में बाँटा जा सकता है—एक वग में उपाधि प्राप्ति के लिए किए गए शिक्षानुसधान हैं दूसरे में अनुभूत समस्याओं के समाधान खोजने की दृष्टि से किए गए अनुसधान काय जो या तो सस्था-स्तर पर हुए हैं अथवा व्यक्तिगत स्तर पर। उपाधि प्राप्ति के लिए किए गए अनुसधान काय पुन दो प्रकार के हैं एम एड स्तर के तथा पीएच डी स्तर के।

अ एम एड स्तर के शिक्षानुसधान 1953 से 1974 की अवधि म कुल मिलाकर 673 एम एड लघुशोध प्रबन्ध विश्वविद्यालयों द्वारा स्वीकृत हुए। उनका वषवार विवरण निम्नांकित तालिका में दिया जा रहा है

तालिका संख्या 1

वर्षवार विभिन्न विश्वविद्यालयों में हुए एम एड अनुसंधानों की संख्या

| वर्ष | विश्वविद्यालय | | | योग |
|---|---|---|---|---|
| | राजस्थान | उदयपुर | जोधपुर | |
| 1953 | 7 | .. | .. | 7 |
| 1954 | 12 | — | .. | 12 |
| 1955 | 11 | — | — | 11 |
| 1956 | 8 | .. | — | 8 |
| 1957 | 18 | .. | .. | 18 |
| 1958 | 12 | .. | — | 12 |
| 1959 | 22 | — | — | 22 |
| 1960 | 22 | — | — | 22 |
| 1961 | 18 | .. | — | 18 |
| 1962 | 20 | — | .. | 20 |
| 1963 | 16 | .. | .. | 16 |
| 1964 | 14 | — | — | 14 |
| 1965 | 11 | 10 | — | 21 |
| 1966 | 18 | 32 | .. | 50 |
| 1967 | 15 | 30 | .. | 45 |
| 1968 | 32 | 16 | .. | 48 |
| 1969 | 34 | 25 | — | 59 |
| 1970 | 31 | 10 | 16 | 57 |
| 1971 | 34 | 12 | — | 46 |
| 1972 | 50 | 11 | — | 61 |
| 1973 | 39 | 9 | — | 48 |
| 1974 | 43 | 15 | — | 58 |
| कुल | 487 | 170 | 16 | 673 |
| प्रतिशत | 72 36 | 25 41 | 2 23 | 100 |

उपरोक्त तालिका से ज्ञात होता है कि लगभग तीन चौथाई (72 36%) एम एड लघुशोध प्रबंध राजस्थान विश्वविद्यालय में ही प्रस्तुत हुए। इसका एक कारण तो यह रहा कि राजस्थान विश्वविद्यालय के परिक्षेत्र में 1953 से 1974 की अवधि में प्रतिवर्ष एम एड अनुसंधान हुए हैं जब कि उदयपुर विश्वविद्यालय की स्थापना ही 1964-65 में हुई। उधर जोधपुर विश्वविद्यालय में तो एम एड पाठ्यक्रम एक ही वर्ष (1969-70) चला। दूसरा कारण परिव्याप्ति सम्बन्धी है। उदयपुर विश्वविद्यालय से

सबद्ध स्नातकोत्तर महाविद्यालय जहाँ शुरू स अब तक एक ही रहा राजस्थान म सबद्ध महाविद्यालयो की सख्या अभी भी चार है। राजस्थान म 1953 म 1965 क बीच एम एड स्तर पर प्रतिवष औसतन 15 5 अनुसधान हुए किन्तु 1966 स इनकी सख्या म काफी वृद्धि हुइ तथा 1966 स 1974 की अवधि म इनकी सख्या का वार्षिक औसत 52 33% पहुँच गया। इसस स्पष्ट होता ह कि 1966 स इन अनुसधानो क औसत म तीन गुना से अधिक की वृद्धि हो गइ। इस महत्वपूण वृद्धि का एक कारण यह रहा कि राज्य सरकार न प्रोत्साहन दने क लिए 1965 मे एम एड उपाधि प्राप्त अध्यापको, प्रधानाध्यापको व शिक्षाधिकारियो को उनकी वतन शृखला म दो अग्रिम वतन वृद्धियाँ दन का प्रावधान किया। यद्यपि यह सुविधा राज्य सरकार न 1970 क बाद समाप्त कर दी किन्तु 1970 के बाद दो नय महाविद्यालयो म इस पाठ्यक्रम की सुविधा उपलब्ध हो जान स एम एड स्तरीय अनुसधानो की सख्या का औसत लगभग पूववत रहा।

एम एड स्तरीय अनुसधान कार्यो म मुख्यत गर सरकारी सस्थाओ का प्रमुख योगदान रहा है। निम्नाकित तालिका म यह स्थिति अधिक स्पष्ट हो सकगी

तालिका सख्या 2

1974 तक विभिन्न शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालयों मे हुए एम एड स्तर के शिक्षानुसधानों का विवरण

| क्र स | शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय | सख्या | अवधि | कुल का प्र श |
|---|---|---|---|---|
| 1 | विद्याभवन शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय उदयपुर | 304 | 1953–74 | 45 25 |
| 2 | गांधी विद्यामन्दिर शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय सरदारशहर (चूरू) | 172 | 1959–74 | 25 52 |
| 3 | वनस्थली विद्यापीठ शिक्षा महाविद्यालय, वनस्थली विद्यापीठ | 69 | 1966–74 | 10 22 |
| 4 | जियालाल शिक्षा सस्थान अजमेर | 38 | 1968–72 | 5 63 |
| 5 | महेश शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय जोधपुर | 16 | 1970 | 2 47 |
| 6 | राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय बीकानेर | 47 | 1971– | 7 00 |
| 7 | क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय | 27 | 1972–7 | |

उपरोक्त ता कि एम एड अनुसध
गर-सरकारी सस्थाओ गर सरकारी
विशेषत विद्याभवन का जिसन
(45 25 प्रतिशत) गांधी
शिक्षक प्रशिक्षण
काय सपन्न हुए।

यहा यह ध्यातव्य है कि राजस्थान म वनस्थली विद्यापीठ शिक्षा महाविद्यालय ही इस क्षेत्र म एक मात्र एसी सस्था है, जा केवल महिलाग्रा का एम एड प्रशिक्षण दती है। यद्यपि एम एड ग्रनुसधाना म इसका योग 10 2 प्रतिशत है, तथापि ग्रन्य महाविद्यालयो मे भी महिलाग्रो न एम एड ग्रनुसधान किए हैं। 1953 से 1974 की ग्रवधि म महिलाग्रा द्वारा कुल 164 एम एड ग्रनुसधान किए गए जो कुल ग्रनुसधाना का 24 4 प्रतिशत होता है। ग्रध्यापिकाग्रा के राजस्थान म ग्रनुपात को देखते हुए एम एड ग्रनुसधाना म महिलाग्रा का एक चौथाई योगदान विशेष महत्व की बात है।

एम एड ग्रनुसधानो न शिक्षा के लगभग सभी क्षेत्रा की समस्याग्रा का छुग्रा है। निम्नाकित तालिका म इन ग्रनुसधाना का क्षेत्रवार विभाजन प्रस्तुत किया गया है

तालिका सख्या 3

शिक्षा के विभिन्न क्षेत्रा मे सम्पन्न हुए एम एड ग्रनुसधान

| क्र स | शिक्षा का क्षेत्र | 1953 1954 | 1955 1959 | 1960 1964 | 1965 1969 | 1970 1974 | कुल योग | प्र श |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | शिक्षा दशन एव शिक्षा समाज शास्त्र | 5 | 7 | 4 | 16 | 11 | 43 | 6 4 |
| 2 | शिक्षाक्रम एव पाठय पुस्तकें | 2 | 11 | 10 | 5 | 25 | 53 | 8 0 |
| 3 | व्यक्तित्व | 1 | 5 | 9 | 22 | 43 | 80 | 11 9 |
| 4 | ग्रध्ययन ग्रध्यापन प्रक्रिया | — | 7 | 3 | 12 | 27 | 49 | 7 3 |
| 5 | शक्षिक निर्देशन | 1 | 16 | 18 | 34 | 33 | 102 | 15 1 |
| 6 | व्यावसायिक निर्देशन | — | 3 | 8 | 22 | 6 | 39 | 5 8 |
| 7 | शक्षिक सप्राप्ति के सहसम्बन्धक | — | 4 | 8 | 23 | 24 | 59 | 8 75 |
| 8 | मापन एव मूल्याकन | 4 | 10 | 9 | 13 | 23 | 59 | 8 75 |
| 9 | शिक्षक प्रशिक्षण | 1 | 2 | 6 | 37 | 41 | 87 | 13 0 |
| 10 | विद्यालय व्यवस्था | 4 | 4 | 10 | 31 | 23 | 72 | 10 7 |
| 11 | शिक्षा प्रशासन | — | 1 | 5 | 8 | 12 | 26 | 3 9 |
| 12 | समाज शिक्षा | 1 | 1 | — | — | 2 | 4 | 0 6 |

उपरोक्त तालिका से ज्ञात होता है कि सर्वाधिक एम एड ग्रनुसधान शक्षिक निर्देशन के क्षेत्र म हुए। यदि शक्षिक निर्देशन एव व्यावसायिक निर्देशन का एक क्षेत्र माना जाए तो इस क्षेत्र म हुए एम एड ग्रनुसधाना का प्रतिशत 21 तक हो जाता है। वस दूसरे स्थान पर ग्रनुसधाताग्रा की रुचि का क्षेत्र शिक्षक प्रशिक्षण दिखाई देता है, जिसम कुल ग्रनुसधाना का 13 प्रतिशत काय हुग्रा है। किन्तु यदि विद्यालय

व्यवस्था एव शिक्षा प्रशासन को एक ही क्षेत्र माना जाए तो दूसरा स्थान इस क्षेत्र का रहेगा क्योंकि इस सम्मिलित क्षेत्र म अनुसधानो का प्रतिशत 14 6 हो जाता है।

शिक्षक प्रशिक्षण के क्षेत्र म 1953 से 1964 तक 12 वष की अवधि म कुल 10 अनुसधान हुए किन्तु उसके बाद के 10 वर्षों की अवधि म इनकी सख्या 78 हो गई, जो करीब 8 गुना वृद्धि का द्योतक है। इस क्षेत्र की यह लोकप्रियता विशषत अथपूण है। इसी प्रकार जिन क्षेत्रों म एम एड अनुसधानो की सख्या म उत्तरोत्तर वृद्धि हुई है वे हैं शिक्षाक्रम एव पाठ्य पुस्तकें व्यक्तित्व अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया शक्ति सम्प्राप्ति के सहसबधक मापन एव मूल्याकन आदि। किन्तु व्यावसायिक निर्देशन के क्षेत्र म पिछले पाँच सालो म एम एड अनुसधानो की सख्या म गिरावट इस परिप्रक्ष्य म खलने वाली बात लगती है कि इसी समय म व्यवसायो मुखी शिक्षा की विचारधारा प्रबल हुई है, मगर अनुसधान उस दिशा म कम होते गए हैं। समाज शिक्षा के क्षत्र म एम एड स्तर पर नगण्य-सा अनुसधान काय हुआ है।

**पी एच डी स्तरीय अनुसधान** राजस्थान म पीएच डी स्तर पर पहला शिक्षानुसधान 1963 म श्री गुलशन लाल जुनेजा ने राजस्थान विश्वविद्यालय से किया था। तब स 1974 तक कुल 19 अनुसधान शिक्षा में इस स्तर पर सम्पन्न हुए। इनका वषवार विभाजन निम्नांकित तालिका में दिया जा रहा है

*तालिका सख्या* 4

राजस्थान मे पीएच डी अनुसधानो का विवरण

| वष | राजस्थान | उदयपुर | जोधपुर | योग |
|---|---|---|---|---|
| 1963 | 1 | — | — | 1 |
| 1964 | 2 | — | — | 2 |
| 1965 | — | — | — | — |
| 1966 | 1 | — | — | 1 |
| 1967 | 1 | — | — | 1 |
| 1968 | 1 | — | — | 1 |
| 1969 | — | 1 | — | 1 |
| 1970 | 1 | — | — | 1 |
| 1971 | — | — | — | — |
| 1972 | — | 5 | — | 5 |
| 1973 | 2 | 1 | — | 3 |
| 1974 | 3 | — | — | 3 |
| | 12 | 7 | — | 19 |

उपरोक्त तालिका से ज्ञात होता है कि पीएच डी स्तर पर शिक्षा में जोधपुर विश्वविद्यालय में अब तक एक भी अनुसधान नही हुआ, जबकि राजस्थान विश्वविद्यालय में सर्वाधिक (12) अनुसधान हुए। इस स्तर पर कुल अनुसधानो में कोई काल क्रमिकता नही दिखाई देती। 1965 तथा 1971 में इस स्तर का एक भी अनुसधान नहीं हुआ, जब कि 1972 में अकेले उदयपुर विश्वविद्यालय में पीएच डी (शिक्षा) के पाँच अनुसधान हुए, जो हुए वार्षिक अनुसधानो में सर्वोच्च उपलब्धि है। अब तक हुए पीएच डी स्तरीय शिक्षानुसधानो का 58 प्रतिशत केवल पिछले तीन वर्षों में होना एक रोचक एव महत्वपूर्ण बात है।

क्षेत्रवार वर्गीकरण करने पर मालूम होता है कि सर्वाधिक (पाँच) अनुसधान व्यक्तित्व के क्षेत्र में हुए इसके बाद शिक्षक प्रशिक्षण का क्षेत्र आता है, जहाँ तीन अनुसधान हुए। शिक्षा दर्शन एव शिक्षा समाज शास्त्र, व्यावसायिक निर्देशन तथा समाज शिक्षा के क्षेत्र में पीएच डी स्तर पर एक भी अनुसधान हुआ नजर नही आता।

**इ संस्था स्तर पर किए गए अनुसधान** इस वर्ग में मुख्यत वे ही अनुसधान उपलब्ध हुए हैं जो राज्य शिक्षा संस्थान, उदयपुर में विभागीय समस्याओं को लेकर किए गए। इनकी कुल संख्या 25 है। राजस्थान माध्यमिक शिक्षा बोर्ड स्तर पर हुए चार अनुसधान भी उपलब्ध हुए है। अन्य संस्था स्तरीय अनुसधानो की संख्या गिनती की है, तथा वे प्राय किसी न किसी अभिकरण से प्राप्त अनुदान मिलने पर ही सपन्न हुए हैं।

**शिक्षानुसधान मे प्रयुक्त विधियाँ**

उपलब्ध शिक्षानुसधानो की समीक्षा से ज्ञात होता है कि वे प्राय सर्वेक्षण विधि को अपना कर सम्पन्न किए गए है। एम एड स्तर के ऐसे अनुसधानो की संख्या 95 प्रतिशत से अधिक है। ऐसे अनुसधान इक्के दुक्के ही मिलते हैं, जिनमे प्रयोगात्मक विधि को अपनाया गया हो। जहा प्रयोग किए गए हैं वे भी समुचित रूप से विश्वसनीयता के धरातल पर खडे हो, ऐसा नहीं कहा जा सकता। यह एक गभीर बात है कि शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय, जिन पर शिक्षानुसधान का प्रशिक्षण देने का दायित्व है ऐसी समस्याओ के लिए अनुसधाताओ को उत्प्रेरित नहीं कर सके, जिनसे प्रयोगनिष्ठ निष्कर्ष उभरते। संस्था-स्तरीय अनुसधानो मे प्रहर पाठशाला पर राज्य शिक्षा संस्थान द्वारा सम्पन्न प्रायोजना महत्वपूर्ण है।

प्रारभिक वर्षो मे कतिपय सप्राप्ति परखो तथा विविध मापनियो का निर्माण किया गया था। कार्य प्रारभिक स्तर का था। किन्तु सभवत सूचना के अभाव मे अथवा श्रमसाध्य माना जाने के कारण इस प्रारभिक कार्य के सूत्र को पकडकर मानकीकरण करने की दिशा मे आगे बढने की प्रवृत्ति नही देखी गई। फलत जहा एक ओर ऐसे कार्यों का अनावश्यक दोहरान हुआ वहाँ दूसरी ओर प्रारभिक अनुसधान कार्यों से लाभ उठाने के अवसर नही खोज गए। अनुसधाताओ की एक प्रवृत्ति जो इस सदर्भ मे दिखाई दी, वह यह कि मापनी/परखो का इसी धरातल पर निर्माण करके उसका मानकीकरण

**शिक्षाक्रम एव पाठयपुस्तकें** शिक्षाक्रम एव पाठ्यपुस्तका के क्षेत्र को लेकर जितन अनुसधान हुए हैं उनम सामान्य शिक्षा क्रम के अन्तगत बुनियादी शिक्षा, विभिन्न पाठ्यक्रमीय अगा में रुचि अरुचि, पाठ्यपुस्तका के राष्ट्रीयकरण जैसे पक्षो पर तो काय हुआ है और वह किसी सीमा तक ऐतिहासिक विकास क्रम, समसामयिक चिन्तना आदि को भी व्यक्त करता है, मगर भारतीय सामाजिक सास्कृतिक सन्दर्भों में प्रचलित शिक्षा क्रम की वधता, उपयोगिता तथा उसकी परिवतन क्षमता पर अनुसधानकर्ताओ का ध्यान गया नही। लगता तो यह भी है कि एम एड स्तर पर अनुसधाना के पन्न भी पाठ्यक्रम के घेरा से घिरे हुए चले हैं यद्यपि वे काय महत्वपूण नही है ऐसा तो नही कह सकते। क्योकि अग्रेजी, गणित हिन्दी, सामाजिक ज्ञान और सामान्य विज्ञान जस आधारिक विषया को लेकर उनके पाठ्यक्रमो का मूल्याकन, पाठ्यपुस्तको की परख, छात्रा/अध्यापको की अभिवृत्ति, रुचि आदि पर साथक अनुसधान किए गए हैं। मगर आवश्यक है कि उनके फलितार्थों की जानकारी अध्यापका, पुस्तक निमाताओ और नीति निर्धारको तक पहुँचे। इस दृष्टि से शिक्षा व्यवस्था की सचार प्रणाली में कोई उपयुक्त तन्त्र कायम करन की आवश्यकता है। निश्चय ही अब तक अगर वसा कुछ हा पाता तो सामाजिक ज्ञान, विज्ञान और अग्रेजा विषय के शिक्षाक्रम और पाठ्य पुस्तका की असगतियाँ बराबर दूर होती रहती, क्योकि इन पक्षो पर प्राय हर वष कोई न कोई अनुसधान हुआ है और उपयोगी सुझाव उभरे हैं।

**अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया** इस क्षेत्र म समस्या समाधान में पूव कल्पना के उपयाग की क्षमता विविध विधिया की प्रयुक्ति की सीमाएँ, प्रशिक्षण का शिक्षण विधिया के साथक उपयाग पर प्रभाव, पठनारभ काल की समस्याएँ छात्रा की विभिन्न स्थितियो में विभिन्न विषयगत रुचिया विभिन्न विषया के प्रति छात्रा/अध्यापका की अभिवृत्तियाँ, खेल, उद्याग, कायानुभव आदि का विधिगत उपयाग इत्यादि प्रकरणा पर कुछ अत्यन्त उपयागी शोध उपलब्धिया तो हुई ही हैं अभिक्रमित अध्ययन प्रणाली पर भी कुछ सकारात्मक तथ्य अनुसधाताओ ने उभारे है। यद्यपि अभिप्ररण कक्षागत व्यवहार, प्रस्तुतीकरण की तकनीका आदि पर प्रयोगनिष्ठ काय कम हुए हैं मगर जो कुछ भी हुआ है, यदि उस पर व्यवहार-फलन हा सका होता तो अवश्य ही भावी अनुसधानो को भी एक और विधायक दिशा मिल सकी हाती। अनुसधाताओ ने विभिन्न विषय क्षेत्रा म निदानात्मक उपकरण तक भी तयार किए हैं, और सामाजिक आर्थिक विशेषका के साथ विधियो का सह सम्ब ध तक भी खोजा है। इतना जरूर है कि उनका ध्यान माध्यमिक स्तर पर ज्यादा रहा है और प्राथमिक तथा पूव प्राथमिक स्तर अपक्षाकृत कम ध्यान आकर्षित कर पाए हैं। अब समय है कि भावी अनुसधाना म प्राथमिक पूव प्राथमिक और अनौपचारिक अध्ययन अध्यापन के पक्षा पर अधिकाधिक ध्यान दिया जाए और अनुसधाना की उपलब्धिया को क्रियान्वयन के धरातल पर भी उतारा जाए। इसके साथ ही लोक-सचार के साधना, शिक्षण अधिगम सामग्री आदि के प्रभावा का भी आकलन करना जरूरी है। शिक्षा की विशिष्ट स्थितिया—यथा, एक अध्यापकीय विद्यालया, अनौपचारिक शिक्षा केन्द्रा, शिक्षक

प्रशिक्षण सस्थाओं में व्यावहारिक एव उपयुक्त शिक्षण विधियां तथा अधिगम क्रियाओं का विकसित करके परीक्षण किए जाने का क्षेत्र अछूता सा पड़ा है। आयातित विधियां व सकल्पनाओं पर निर्भरता कहां तक उचित कही जा सकती ? एम एड अनुसधाताओं से न सही सबद्ध शिक्षा सस्थाओं/सस्थानों से तो इस पक्ष पर विशेष अपेक्षा की ही जा सकती है।

व्यक्तित्व शिक्षा में मनोविज्ञान की एकांतिक महत्ता स्वय सिद्धा की उपपत्ति है। पश्चिमी शिक्षा मनोविज्ञान में इसीलिए व्यक्तित्व और अधिगम पर स्वतंत्र अनुसधान सम्बन्धी कार्य बहुतायत से सपादित हुआ है। राजस्थान में भी लगभग यही स्थिति दिखाई पड़ती है। व्यक्तित्व के विविध पक्षों को लेकर उसके विभिन्न विशेषकों और घटकों के मापन और निर्धारण का प्रयास विदेशी या भारतीयकृत विदेशी उपकरणों के माध्यम से किया गया है। यह कहा जाना कठिन है कि एम अनुसधान शिक्षक को किस सीमा तक लाभ पहुँचा सकेंगे मगर समस्याग्रस्त और अपराधी मनोवृत्ति के छात्रों की पहचान के लक्षण उसे जरूर मालूम हो सकते हैं—बशर्ते कि अनुसधान के तथ्य निर्विवाद हो और सर्वथा निरपवाद हो। तदर्थ इस क्षेत्र में अनुसधानों के लिए समुचित न्यादर्श का चुनाव करके अध्ययन करने तथा विश्वसनीय उपकरणों का निर्माण किए जाने की आवश्यकता है। ग्रामीण क्षेत्र तथा पिछड़े बालकों के न्यादर्श को लेकर भी व्यक्तित्व के विभिन्न पक्षों का अध्ययन अपेक्षित है। इस क्षेत्र में भारतीय परिवेश की पृष्ठभूमि में उपकरणों के निर्माण एव मानकीकरण के कार्य की तो अनुसधाताओं से विशेष अपेक्षा है।

**शैक्षिक सम्प्राप्ति के सह सम्बन्धक** अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया में ही एक महत्वपूर्ण विशेषक होता है शैक्षिक सम्प्राप्ति के सह सम्बन्धकों के प्रकारों की जानकारी रखना और उनकी अधिकारी भूमिका का सार्थक नियोजन करना। राजस्थान में अब तक इस क्षेत्र में 59 अध्ययन हो चुके हैं जो सभी एम एड स्तर के हैं। इनके अतिरिक्त चार पांच पी एच डी स्तर के अनुसधान भी उपलब्ध हैं और उनमें बुद्धि (प्रतिभा) आत्मप्रत्यय अभिवृत्ति दुश्चिन्ता, समायोजन, समाजमिति सामाजिक आर्थिक स्तर ग्रामीण/नगरी पर्यावरण विद्यालयी स्थितियां आदि के साथ शैक्षिक सम्प्राप्ति के सह सम्बन्ध भाव खोजे गए है। कहना नहीं होगा कि उनके निष्कर्षों को अध्ययन अध्यापन तथा शिक्षक प्रशिक्षण के साथ मिलाकर यदि हमारे शिक्षक प्रशिक्षक या शिक्षा प्रशासक कोई चेष्टा करें तो उनसे शिक्षा के सुधार में नये आयाम जरूर खोजे जा सकते हैं। सवाल केवल आस्थापूर्वक प्रयोग करने और अनुसधानगत निष्कर्षों को क्रियान्वयन की कसौटी पर परखने का है। विद्यालयी व्यवहार में और विद्यालयी कार्यक्रमों के सयोजन सचालन में निश्चित रूप से इस क्षेत्र के निष्कर्ष शिक्षकों और प्रशासकों के लिए उपयोगी सिद्ध हो सकेंगे अगर वे उनमें क्रियान्वयन की उत्सुकता जगा सकें। इतना जरूर है कि अपनी स्थितिजन्य प्रतिबद्धताओं या सीमाओं के कारण अनुसधातागण प्रयोगात्मक साक्ष्य न दे पाए हो मगर जो कुछ उन्होंने वर्ष भर या तीन चार वर्षों तक परिश्रम करके तथ्य खोज निकाले हैं वे क्रियान्वयन के लिए आधार भूमिका तो प्रस्तुत करते ही हैं।

व्यवहार क्षेत्र के कार्यकर्त्ताओं का दायित्व है कि वे उन तथ्यों को क्रियान्वयन के धरातल पर उतारें, जांचे परखें और अनुकूल जान पड़े तो उन्हें अपने नैमित्तिक आचरण में ढालें।

इस संदर्भ में पुरोहित व शेखावत की समीक्षात्मक टिप्पणी उल्लेखनीय है— इस क्षेत्र में हुए अनुसंधानों में अध्ययन अध्यापन तथा शैक्षिक सम्प्राप्ति वाला उपक्षेत्र बहुत ही दुर्बल रह गया है। यह ठीक है कि बुद्धि और शैक्षिक सम्प्राप्ति का घनिष्ठ सहसम्बन्ध सिद्ध किया गया है तथा यह भी ठीक है कि सामाजिक आर्थिक स्तर का शैक्षिक सम्प्राप्ति पर प्रभाव पड़ता है परन्तु इनमें अध्यापक को अपने दैनंदिन कार्य में विशेष सहायता नहीं मिलती। अध्यापक को सहायता तब मिल सकती है, जब अनुसंधान इन प्रश्नों का उत्तर ज्ञात करें कि कौनसी अध्यापन विधियाँ शैक्षिक सम्प्राप्ति को अपेक्षाकृत अधिक उन्नत कर सकती है ? अंग्रेजी तथा गणित विषयों में जिनमें कि माध्यमिक शिक्षा-स्तर पर सम्प्राप्ति का स्तर बहुत नीचा है, अधिक व्यवस्थित अनुसंधानों की अपेक्षा बनी हुई है।..........सहशैक्षिक प्रवृत्तियाँ तथा शैक्षिक सम्प्राप्ति का क्षेत्र भी अधिक नियोजित अनुसंधान की अपेक्षा करता है।

**मापन एवं मूल्यांकन** मापन और मूल्यांकन अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया की सहज उपपत्ति है। इस क्षेत्र में राजस्थान के अनुसंधाताओं ने अब तक अभिवृत्ति, बुद्धि, अभिक्षमता, अभिरुचि, व्यक्तित्व विद्यालय व्यवस्था आदि के मापन उपकरणों का विकास करने की चेष्टा की है, परीक्षा और परखों के निर्माण, संचालन और सम्प्राप्तियों के मानक तैयार किए हैं, कहीं विदेशी उपकरणों का भारतीय परिस्थितियों में अनुकूलन भी किया है और उनका पुनर्मानकीकरण भी किया है। उन सबकी उपयोगिता से इनकार नहीं किया जा सकता और अगर शिक्षा व्यवस्था उनको सुलभ कराने की दिशा में कुछ कर सके तो विद्यालयी शिक्षा अवश्य उनसे लाभान्वित हो सकती है। परीक्षा और परख सम्बन्धी जो तथ्य और निष्कर्ष इन अनुसंधानों में उभरे हैं, उनका उपयोग करते हुए विद्यालयों की आन्तरिक परीक्षाओं में भी सुधारात्मक दिशा बन सकती है। इस क्षेत्र की महत्वपूर्ण उपलब्धियों में कुछ नवनिर्मित उपकरणों का उल्लेख सर्वथा समीचीन होगा। वे हैं—अभिवृत्ति मापनी बुद्धि परीक्षण प्रपत्र अभिरुचि मापनी *निदानात्मक परख (भाषा), कुण्ठा प्रतिक्रिया परख मूल्य निर्धारण परख, अध्यापक* व्यवहार-तालिका, अध्ययन आदत तालिका और खेल किट। ये सर्वथा भारतीय पर्यावरण में विकसित और निर्मित हैं तथा इनका उपयोग भावी अनुसंधाताओं तथा शिक्षकों के लिए भी प्रस्तुत्य है।

अपेक्षित अनुसंधानों के सन्दर्भ में प्रो भाजक की टिप्पणी, परीक्षाओं, असफलता व उसके कारणों, छात्रों की विभिन्न विषयों में अशुद्धियों उनकी आवश्यकताओं, अभिवृत्तियों, व्यक्तित्व समायोजन, आपसी सामाजिक संबंध आदि विषयों में और अधिक मूल्यांकन शोध कार्य किए जाने अपेक्षित हैं। खेल शारीरिक विकास आदि क्षेत्रों में मूल्यांकन की तरफ तो शोधकर्ताओं का ध्यान गया ही नहीं,[1] उल्लेखनीय है।

और भविष्योन्मुखी है—इसका आभास इस क्षेत्र के अनुसंधान हमें कराते हैं। दरअसल वह स्थिति हमें यह सोचने को मजबूर करती है कि आखिर किन उपायों से हम अपनी शिक्षा और उसके मुख्य प्रेरक शिक्षक प्रशिक्षण को भारतीय भूमि पर संस्थापित कर सकेंगे? प्रशिक्षण में नवाचार प्रशिक्षणों की पाठ्यचर्या, प्रशिक्षणों की स्तर वारिता, प्रवेश ग्रहता, शिक्षण अभ्यास की स्थितियाँ, सहयोगी विद्यालयों की दुश्चिंताएँ जैसे प्रकरणों पर और, प्रशिक्षण की व्यवहार में परिणति की स्थिति पर अनुसंधाताओं ने सर्वेक्षणनिष्ठ निष्कर्ष निकाले हैं और एक दो स्थितियों में प्रयोगनिष्ठ तथ्य भी उद्घाटित किए हैं। वे सब मिलकर कम से कम इस क्षेत्र की वास्तविक स्थिति तो बताते ही हैं कुछ मार्गदर्शन भी करते हैं। उनमें शिक्षक प्रशिक्षण को नई दिशा देने और वहां भारतीय विद्यालयों के योग्य व्यावहारिक चर्या विकसित करने के लिए काफी सामग्री मिलती है। मगर जरूरत यह भी है कि हमारे शिक्षक प्रशिक्षणालय अपने बारे में और अपने ही यहाँ सम्पादित अनुसंधानों का स्वयं ही कोई उपयोग कर पाएँ तथा निष्कर्षों के आधार पर कार्यक्रम विकसित करके परीक्षण कर पाएँ। इसके अलावा इस क्षेत्र में विद्यालयी वातावरण व्यवहार और पर्यावरण के संदर्भ में शिक्षण विधियों के इजाद, पाठ्यक्रम के मूल्यांकन शिक्षण साँचों में उसके रूपान्तर पर अध्ययनों की आवश्यकता है और अनौपचारिक शिक्षण विधियों/कार्यक्रमों में भी प्रशिक्षण को प्रवेश करने की जरूरत है।

**शिक्षा प्रशासन** शिक्षा प्रशासन के क्षेत्र को लेकर सत्ता व अधिकारों का प्रत्यायोजन विभिन्न घटकों में पारस्परिक सम्बन्ध, नवाचार, परिवीक्षण और वित्तीय मुद्दों पर अनुसंधाताओं ने अब तक काम किया है। इनमें भी कार्मिक समस्याओं और कठिनाइयों पर जितना अधिक बल दिया गया है उससे आभास होता है कि शिक्षा प्रशासन मूलतः आर्थिक समस्याओं और मानवीय सम्बन्धों की ग्रंथियों से ही अधिक ग्रस्त है और शैक्षिक कही जा सकने लायक स्थिति उस प्रशासन के दायरे में अभी तक आ नहीं पाई है। इस क्षेत्र में शायद शैक्षिक आयोजन और नियोजन के समावेश की स्थिति बनी ही नहीं है न किसी अधिकार प्रत्यायोजन के प्रयोग का साहसी समावेश हो पाया है। निजी संस्थाओं का दायरा और पंचायत समितिगत शिक्षा प्रशासन का दायरा भी अछूता रह गया है जबकि ये क्षेत्र ज्वलंत समस्याओं से त्रस्त हैं। अनौपचारिक शिक्षा का आयाम अपेक्षाकृत नया है यह कहकर उसकी अनुपस्थिति को क्षम्य कहा जा सकता है किन्तु शिक्षाधिकारियों शिक्षकों तथा छात्रों के बीच सम्बन्धों के प्रत्यायोजन, सहकारिता, प्रयोगशीलता, विकेन्द्रीकरण इत्यादि के पक्ष भी अनुसंधाताओं का ध्यान आकर्षित क्यों नहीं कर पाए यह विस्मयकारक है। वित्तीय व्यवस्थापन और नियोजन पर भी अनुसंधानों की कमी खटकती है। अब जब कि शिक्षा विभाग ने प्रशासनिक अधिकारों का विकेन्द्रीकरण कर दिया है, तथा वित्तीय अधिकारों का नया प्रत्यायोजन हो गया है, तो इन प्रकरणों पर सघन और सतत सर्वेक्षणों की जरूरत है।

इस क्षेत्र में यद्यपि शोधकर्ताओं की सर्वाधिक रुचि का विषय संभवतः प्रशासन में मानवीय पक्ष रहा है, किन्तु शिक्षा प्रशासन के किसी मॉडल को आधार बनाकर

और भविष्योन्मुखी है—इसका आभास इस क्षेत्र के अनुसंधान हमें कराते हैं। दरअसल वह स्थिति हम यह सोचने को मजबूर करती है कि आखिर किन उपायों से हम अपनी शिक्षा और उसके मुख्य प्रेरक शिक्षक प्रशिक्षण को भारतीय भूमि पर संस्थापित कर सकेंगे? प्रशिक्षण में नवाचार प्रशिक्षणों की पाठ्यचर्या, प्रशिक्षणों की स्तरवारिता, प्रवेश ग्रहता, शिक्षण अभ्यास की स्थितियां, सहयोगी विद्यालयों की दुश्चिंताएँ जैसे प्रकरणों पर और, प्रशिक्षण की व्यवहार में परिणति की स्थिति पर अनुसंधाताओं ने सर्वेक्षणनिष्ठ निष्कर्ष निकाले हैं और एक-दो स्थितियों में प्रयोगनिष्ठ तथ्य भी उद्घाटित किए हैं। वे सब मिलकर कम से कम इस क्षेत्र की वास्तविक स्थिति तो बताते ही हैं, कुछ मार्गदर्शन भी करते हैं। उनमें शिक्षक प्रशिक्षण को नई दिशा देने और वहां भारतीय विद्यालयों के योग्य व्यावहारिक चर्या विकसित करने के लिए काफी सामग्री मिलती है। मगर जरूरत यह भी है कि हमारे शिक्षक प्रशिक्षणालय अपने बारे में और अपने ही यहां सम्पादित अनुसंधानों का स्वयं ही कोई उपयोग कर पाएँ तथा निष्कर्षों के आधार पर कार्यक्रम विकसित करके परीक्षण कर पाएँ। इसके अलावा इस क्षेत्र में विद्यालयी वातावरण, व्यवहार और पर्यावरण के संदर्भ में शिक्षण विधियों के इजाद, पाठ्यक्रम के मूल्यांकन, शिक्षण सांचों में उसके रूपान्तर पर अध्ययनों की आवश्यकता है और अनौपचारिक शिक्षण विधियों/कार्यक्रमों में भी प्रशिक्षण का प्रवेश कराने की जरूरत है।

**शिक्षा प्रशासन** शिक्षा प्रशासन के क्षेत्र को लेकर सत्ता व अधिकारों का प्रत्यायोजन विभिन्न घटकों में पारम्परिक सम्बन्ध, नवाचार, परिवीक्षण और वित्तीय मुद्दों पर अनुसंधाताओं ने अब तक काम किया है। इनमें भी कार्मिक समस्याओं और कठिनाइयों पर जितना अधिक बल दिया गया है उससे आभास होता है कि शिक्षा प्रशासन मूलतः आर्थिक समस्याओं और मानवीय सम्बन्धों की प्रक्रिया से ही अधिक ग्रस्त है और शैक्षिक कही जा सकने लायक स्थिति उस प्रशासन के दायरे में अभी तक आ नहीं पाई है। इस क्षेत्र में शायद शैक्षिक आयोजन और नियोजन के समावेश की स्थिति बनी ही नहीं है न किसी अधिकार प्रत्यायोजन के प्रयोग का सार्थक समावेश हो पाया है। निजी संस्थाओं का दायरा और पंचायत समितिगत शिक्षा प्रशासन का दायरा भी अछूता रह गया है जबकि ये क्षेत्र ज्वलंत समस्याओं से ग्रस्त हैं। अनौपचारिक शिक्षा का आयाम अपेक्षाकृत नया है यह कहकर उसकी अनुपस्थिति को क्षम्य कहा जा सकता है किन्तु शिक्षाधिकारियों शिक्षकों तथा छात्रों के बीच सम्बन्धों के प्रत्यायोजन, सहकारिता, प्रयोगशीलता, विकेन्द्रीकरण इत्यादि के पक्ष भी अनुसंधाताओं का ध्यान आकर्षित क्यों नहीं कर पाए यह विस्मयकारक है। वित्तीय व्यवस्थापन और नियोजन पर भी अनुसंधानों की कमी खटकती है। अब जब कि शिक्षा विभाग ने प्रशासनिक अधिकारों का विकेन्द्रीकरण कर दिया है तथा वित्तीय अधिकारों का नया प्रत्यायोजन हो गया है, तो इन प्रकरणों पर सघन और मनन सर्वेक्षणों की जरूरत है।

इस क्षेत्र में यद्यपि शासकताओं का सर्वाधिक रुचि का विषय सम्बन्ध प्रशासन में मानवीय पक्ष रहा है, किन्तु शिक्षा प्रशासन के क्रिया मानव को आधार बनाकर

के लिए जरूरी मानते हैं, यद्यपि वे यह नहीं मानते कि जन्म के धर्म का ही आजीवन सिखाया जाए, उसके स्थान पर वे छात्रों का सर्वधर्म-सामान्य सिद्धान्त सिखाना पसन्द करते हैं यह भी नियमित पाठ्यक्रम के रूप में नहीं, वरन प्रार्थना सभा की प्रवृत्ति के समय।

देश के अन्य भागों की तरह राजस्थान में भी कुछ विशिष्ट शिक्षा धाराएँ यथा माँटेसरी शिक्षा, पब्लिक स्कूल शिक्षा, बाधिता (श्रवण, अन्ध) की शिक्षा विशेष नारी शिक्षा चलती हैं। किन्तु इन अनुसंधानों की सीमा में वे सत्र नहीं सिमट पाई हैं। एक अध्ययन शिशु (नर्सरी) शिक्षा पर (शर्मा 1961) हुआ था जिसमें पाया गया कि अपने शिशुओं के सम्बन्ध में अभिभावकों की अपेक्षाएँ अध्यापकों से कहीं अधिक रहती हैं यह भी कि अल्पायु में शिक्षारम्भ करने से छात्र की सीखने की गति में विशेष वृद्धि नहीं होती, किन्तु हाथ का काम करने में, विविध वस्तुओं का परिचय प्राप्त करने में और नानारंगी पुस्तकें सामने आने से पठनोद्यतता जरूर बढ़ती है। इसी तरह एक अध्ययन (श्रीमती आभा 1970) स्त्री शिक्षा सम्बन्धी शिक्षाक्रम पर हुआ, जिसमें स्वामी विवेकानन्द तथा भगिनि निवेदिता के पत्रों/साहित्य आदि के अध्ययन में यह निष्कर्ष निकाला गया कि भारतीय परिवेश में स्त्री शिक्षा का पाठ्यक्रम ऐसा हो जिसमें (क) मातृभाषा (ख) एक विदेशी भाषा (ग) संस्कृत भाषा (घ) हस्तकला व चित्रकला तथा (ङ) सामान्य विज्ञान व सामान्य ज्ञान सिखाने की व्यवस्था रहे।

### भाषागत पाठ्यक्रम एवं पाठ्यपुस्तकें

बालक की शिक्षा में अथवा सम्पूर्ण शिक्षाक्रम में भाषा का पाठ्यक्रम रीढ़वत होता है इसलिए यदि इन अनुसंधान कार्यों में इस क्षेत्र में सर्वाधिक (13) अनुसंधान कार्य मिलते हैं तो आश्चर्य नहीं होना चाहिए। बालक की शिक्षा में प्रारम्भिक पाठ्य पुस्तकों का अत्यधिक महत्व माना जाता है और उनके लिए बच्चों की व्यवहार शब्दावली जानने-गुनने और उनकी पाठ्यपुस्तकों में उसे फलित देखने की प्रवृत्ति भी रहती है। इस दिशा में पहला अनुसंधान श्रीमती रुक्मिणी रामचन्द्रा ने 1958 में किया और पता लगाया कि आयु वर्ग 7–8 के बच्चों की व्यवहार शब्दावली 1232 थी जबकि पाठ्यपुस्तकों में 825 विभिन्न शब्द आए थे। बनी (1960) के अनुसार मोटे रूप से 36 प्रतिशत व्यवहार के शब्द पुस्तकों के शब्दों में सम्मिलित थे और 6 प्रतिशत शब्द ऐसे थे जो बच्चों के प्रत्यक्ष ज्ञान के स्तर से परे के थे। उसी दायरे में बच्चों के व्यवहार शब्दों में दो तिहाई संज्ञा शब्द हैं और शेष में से सर्वाधिक क्रिया शब्द होते हैं और वे सब खेलकूद खाद्य सामग्री घरेलू काम-काज के पशु-जगत और प्रकृति सम्बन्धी होते हैं। इस प्रकार के अनुसंधान कार्यों का उपयोग प्रारम्भिक पठन पुस्तकों में किया जा सकता है और व्यवहार शब्द तथा पुस्तकीय शब्दों के लिए परस्पर परिपूरक सहायक सामग्री की सम्भावनाएँ खोजी जा सकती हैं।

भाषागत शिक्षाक्रम में बच्चों की पठन रुचियाँ और आवश्यकताएँ जानकर उनके लिए आवश्यक सामग्री प्रस्तुत करना एक अनिवार्य सिद्धान्त होता है। इस दिशा

म शर्मा (1954) ने मालूम किया कि आयु वग 8–12 के बच्चो म से 53 73 प्रति शत कहानियाँ, 12 23 प्रतिशत जीवनियां और 9 7 प्रतिशत कविताएँ पसन्द करते हैं, अभिभावक तथा शिक्षक दोनो बच्चो की मानसिक क्षमता और रुचि को उनके शिक्षा क्रम मे मुख्य निर्णायक मानते हैं। इधर मटाई (1959) क अध्ययन स पता लगता है कि छात्रा म आत्मकथा, संक्षिप्तीकरण सवादलेखन, विस्तार व अनुवाद जसे रचना-कार्यों के प्रति रुचि बिलकुल नही थी तकयुक्त लेख भी एकदम नापसन्द किए जात थे, प्रतिभाशाली छात्र वणन विवरण वाले लेख पसन्द करत थे किन्तु औसत दर्जे के छात्र उन्ह नापसन्द करते थ। उधर औसत छात्रो का काल्पनिक लखा म आनन्द आता है तो पिछडे हुए छात्र उन्ह अच्छा नही मानते। छात्राएँ वणनात्मक लेख पसन्द करती हैं और जीवनिया को नापसन्द। छात्राओ की इस पसन्द की पुष्टि सुश्री माथुर (1968) के अध्ययन स भी होता है। व एक आयाम और जोडती है कि किशोर छात्राएँ (कक्षा XI की) सामाजिक कहानिया और उपन्यास ज्यादा पसन्द करती है जबकि आयु वग 8–10 की कन्याएँ परियो की और राजा रानी की कहानिया म दिलचस्पी रखती हैं। हमारे लिए यह कथन का आधार बनता है कि अगर अलग अलग समय की खोजो से समान तथ्य उभरें तो उन्ह पाठ्य सामग्री का निरूप बनान म उपेक्षित नही माना जाना चाहिए।

समकालीन पाठ्यपुस्तको के जो विश्लेषणात्मक अध्ययन हुए है वे बताते हैं कि शिक्षार्थी की अपेक्षाओ वाले सिद्धान्त की शिक्षाक्रम और पाठ्यपुस्तको के नियामक अथवा व्यवहृति पक्ष म कितनी और कमी स्थिति है। पुरोहित (1970) न पाया कि कक्षा VIII की हिन्दी पुस्तक शिक्षणगत उद्देश्यो की परिपूर्ति नही करती छात्रो के लिए अनुभव आधारित या जीवनगत मूल्य नही प्रदान करती और उसके अधिकाश पाठो को छात्र रुचिपरक नही मानत। अब्दुल रहमान (1972) न भी कक्षा VI VII VIII तीनो की हिन्दी पुस्तको को छात्रो की जरूरता के अनुकूल नही पाया। उनके अनुसार ये समाज की समकालिक विकास की अवस्थाओ और आकाक्षाओ को प्रतिफलित करती प्रतीत नही हुइ इनम चित्रो का अनावश्यक समावेश और विषयगत एकता की दृष्टि से असन्तुलन था।

किन्तु माध्यमिक व उच्च माध्यमिक स्तर पर एक दूसरा ही तथ्य इन अनुसधानो म उभरता है। श्रीमती शर्मा (1970) न पाया कि ग्यारहवी कक्षा के विद्यार्थी भाषा पुस्तको के साम्कृतिक आशयो का समुचित श्लाघा करत हैं और अपन पारिवारिक और जातीय सास्कृतिक परिवेश क सन्दभ स पुस्तकीय आशयो की व्याख्या करत हैं। उधर तिवारी (1972) ने मालूम किया कि माध्यमिक स्तर की पाठ्यपुस्तको म भाषा का पक्ष अधिक मुखर हुआ था उद्देश्यनिष्ठता शत प्रतिशत आई थी, जबकि वह 1964 की पुस्तको म केवल 50 प्रतिशत ही थी मौखिक काय के प्रसग 14 प्रतिशत आए। लघूत्तर व वस्तुनिष्ठ प्रश्न व अभ्यास 90 प्रतिशत बढे जबकि लम्बे उत्तर वाले प्रश्न घट गए। यह प्रभाव सावजनिक परीक्षाओ का ढाचा बदल जान के कारण भी था और सामाजिक सास्कृतिक परिवेश की बदलती चेतना क कारण भी।

इन अध्ययनो के आशय से इतना तो कहा जा सकता है कि कक्षा VI, VII, VIII के स्तर को छोड कर, शेष स्तरा पर भाषागत पाठ्यक्रम और पाठयपुस्तको मे शिक्षार्थी की अपेक्षा से और युगबोध की अपेक्षा से सन्तोषजनक परिवतन की प्रवृत्ति मुखर है।

अग्रेजी हमारे शिक्षाक्रम में एक अनिवाय विषय रहा आया है, बावजूद इसके कि ग्रोड (1959) ने पाया था कि छात्र उसे पसन्द नही करत और ढिल्बर (1959) के अनुसार 68 9 प्रतिशत छात्र उसे इसलिए पढते थे कि वह उनके लिए अनिवाय कर दिया गया था। 50 प्रतिशत छात्र उच्चारण और वतनी की कठिनाइया के कारण दुखी थे, और अगर छात्रा का विश्वास हो जाए कि तकनीकी उद्योगा और विज्ञान मे उसके बिना काम चल सकेगा तो व उसे पढने को भी तयार नही थे। हूर (1961) के अनुसार मानवी कक्षा के छात्रा की अग्रेजी शब्दावली नितान्त रूप म उनकी पाठ्य-पुस्तक से बँधी रहती है और औसत छात्रा की अपेक्षा प्रतिभाशाली छात्र कुछ ही शब्द ज्यादा जानत हैं। सुश्री बागची (1973) के अनुसार उनकी गलतिया के दायरे वतनी, शब्दाथ कैपिटल वण और विराम क हैं जिनम प्रतिभाशाली छात्र कम गलतियाँ करते है और पिछडे छात्र सवाधिक। वतनीगत त्रुटिया की सीमा 6 99 से 14 74 प्रतिशत तक शब्दाथ की 7 29 स 16 69 प्रतिशत तक, कैपिटल वण की 5 7 से 10 96 प्रतिशत तक और विराम चिह्ना की 12 71 से 24 24 तक थी। सुश्री माथुर (1972) न मालूम किया कि अग्रेजी म केवल शब्द रूप म सिखाई गई बातें छात्रा को याद नही हो पाती प्रजेट इनडेफिनिट के वाक्य उनके लिए कठिन होते हैं और ee, ie, e और ei वाल वतनी व उच्चारण रूप बहुत कष्टदायक होते हैं।

अग्रेजी के शिक्षाक्रम म इन तथा एसे ही अन्य अनुसधान कार्यो स प्राप्त तथ्या का उपयाग करके, उस शिक्षाक्रम और शिक्षण सामग्री को भारतीय/प्रादशिक स्तर पर ढालने की अत्यन्त आवश्यकता प्रतीत होती है।

भाषा क क्षत्र म सस्कृत आदि तृतीय भाषाएँ भी हमारे शिक्षाक्रम का एक आवश्यक अग है किन्तु उनक बार म एक भी अध्ययन हमारे सामने उपलब्ध नही है।

## सामाजिक ज्ञान पाठयक्रम एव पाठयपुस्तकें

भाषा क साथ-साथ सामाजिक ज्ञान हमारे शिक्षाक्रम का दस वर्षीय अनिवाय अग है। या इस शिक्षा अवयव की सद्धान्तिक भूमिका बहुत व्यापक और आदश लक्ष्यी मानी जाती है किन्तु हमारा प्रचलित पाठयक्रम इसे सञ्जीव के किस धरातल पर उतारे हुए है, इसका पता हम राजसिंह (1962) के अध्ययन से लगता है। तदनुसार उसमे समसामयिक सामाजिक आर्थिक स्थितियो का समावेश नही है सामाजिक जीवन के शिक्षिक उद्देश्य को पूरा करन म पाठयक्रम सक्षम नहीं है और यह बात राजस्थान और पजाब दाना राज्या के लिए समान रूप से लागू है। यही तथ्य शुक्ल (1956) ने प्राप्त किया था जब उन्हान उस समय की कक्षा VI VII, VIII की सामाजिक ज्ञान की पाठयपुस्तका का सर्वेक्षण किया था। उसम उन्हान समसामयिक प्रसगा के अभाव के

वाय हाने दिखाइ देते है। 1972 सु सम्भवत इस कारण भी कि इसी वप से क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय, अजमेर न विशेषत विज्ञान म एम एड पाठयक्रम आरम्भ किया था।

1962 म त्रिपाठी न राजस्थान के सामान्य विज्ञान पाठयक्रम की इग्लण्ड के समवर्ती पाठयक्रम से तुलना करके पता लगाया कि वहा की तुलना म यहा का पाठय क्रम अनिर्दिष्ट और गोलमाल ढग स तयार हुआ था, उनम छात्रा की रुचिया और उनकी क्षमताओं का ध्यान नही रखा गया था, पुस्तकें केवल सूचनात्मक थी और उनम समझदारी या समालोचना जगाने की क्षमता नही थी, उनम प्रयोग के उपकरण, उत्प्रेरणा और उपयोजन के अवसर नही दिए गए थे। किन्तु सन 1970 म जिस नये पाठय क्रम का प्रचलन हुआ और उसमें जिन जिन प्रकरणो/विषया को सामान्य विज्ञान नाम से अनुग्रथित किया गया उनके वारे में सुश्री जसजीत कौर (1973) न मालूम किया कि ब्रह्माड 52 प्रतिशत रसायन विज्ञान 30 प्रतिशत भौतिक शास्त्र 40 प्रतिशत, जीव विज्ञान 30 प्रतिशत वनस्पति जगत 7 प्रतिशत, कृषि विज्ञान 10 प्रतिशत, शरीर विज्ञान 19 प्रतिशत पोषण 9 प्रतिशत और रोग विज्ञान 19 प्रतिशत छात्रो की रुचिया प्राप्त करते हैं। पुस्तक में उनका समानुपात क्या हो उसका निर्धारण करने में ये तथ्य उपयोगी मान जा सकत है। किन्तु पुस्तक के बारे में सुश्री जसजीत का कहना है कि व सैद्धान्तिक निरूपण ज्यादा करती है और छात्र उस पसन्द नही करते। विज्ञान की पुस्तका की इस कमी वाले तथ्य को मिश्रा (1972) के अध्ययन मे भी पुष्टि का प्रमाण मिलता है। वे कहते है कि इन पुस्तका में न तो अनुसधान पद्धति पर प्रस्तुतीकरण हुआ है न समस्या समाधान की शैली पर, न ही उनमें छात्रा की कल्पना को मुखरित करने के अवसर है। गुप्ता (1974) भी इसी निष्कर्ष पर पहुँचे कि पुस्तकें अनुसधान पद्धति पर तैयार की जाना चाहिएँ। 1974 में ही शर्मा न पाया कि माध्यमिक स्तर का सामान्य विज्ञान पाठयक्रम शैक्षिक उद्देश्या भौगोलिक आवश्यकताओ व भारतीय परिस्थितिया के लिए अनुपयुक्त है। पुस्तका में प्रयोग या तो आडम्बरपूर्ण या असम्भव स्थितिया वाले हैं। सबस बडी कमी यह है कि मानविकी व विज्ञान सकाया के लिए एक ही पाठयक्रम है।

इन सब अध्ययना स यह मत बनती है कि राजस्थान के सामान्य विज्ञान तथा विज्ञान पाठयक्रमा म अभी भी लोकोन्मुखता और जीवनोपयोगिता की भारी गुजाइश बनी हुई है। एक विचार यह भी है कि यदि पाठयक्रम और पाठयपुस्तकें सम्यक पूर्ण न हो तो शिक्षको के लिए विज्ञान सदर्शिकाएँ तयार कराई जानी चाहिए। इस दिशा म गुप्ता (1972) ने रसायन विज्ञान सदर्शिका की रूपरेखा विकसित की जिसके अनुसार उसम प्रकरण/इकाई की परिभाषा व्यवहारगत शिक्षण उद्देश्य मूल्याकन उद्देश्य सहायक सामग्री प्रयोग चित्र, उदाहरण उपयोजन के अवसर और पूर्वापर सम्बन्धो की जानकारी आनी चाहिए।

**सहशैक्षिक कार्यक्रम**

आज स्कूला म हम जिन प्रवृत्तियो/कार्यक्रमा को सहशैक्षिक प्रवृत्तिया क नाम से जानते मानते है वे वस्तुत हमारे घोषित और प्रकाशित पाठ्यक्रमा के

चलन वाले उनके प्रतिनिधि हैं। जब 1947 के पहले असंगठित, अनियमित पाठ्यक्रम थे तब भी सहगामी सांस्कृतिक आयोजन व समाज सेवा के कार्यक्रम स्कूलों में किसी न किसी रूप में विद्यमान थे। 1952 में जब विभाग और शिक्षा बोर्ड द्वारा पारित स्कूली शिक्षाक्रम प्रकाश में आया तो उनमें पठन-पाठन सम्बन्धी विषयानुसारिता ही प्रकाशित हुई किन्तु विकासमान समाज की आवश्यकता से, स्कूलों में इन अतिरिक्त कार्यक्रमों की संख्या और सघनता बढ़ती चली गई। हमारे सामने अभी तक ऐसे अध्ययन तो उपलब्ध नहीं हैं जो बता सकें कि कौन से कार्यक्रम कब-कब अस्तित्व में आए किन्तु आनुभविक तथ्य बताते हैं कि पत्र उत्सव विद्यालय सुधार सजावट, सहकारी प्रतियोगिताएँ छात्र सभाएँ साहित्यिक कार्यक्रम स्काउटिंग-गाइडिंग वगैरह कार्यक्रम स्कूलों में स्वच्छिक रूप से समाविष्ट और सघनतर होते चले गए। सन 1956 तक इन्हें पाठ्येतर माना जाता रहा था उसके बाद इन्हें पाठ्य सहगामी माना-कहा जाने लगा 1960 से आगे पहली गई। आज इन्हें सहगामी (कारिकुलर) कहना ज्यादा पसन्द करते हैं। 1967 में माध्यमिक शिक्षा बोर्ड ने कक्षा IX से XI तक के लिए उन्हें विधान सम्मत बनाने के प्रयोजन से ग्यारह आनुक्रमिक मूल्यांकन योजना में उन्हें समन्वय का उपाय किया और विभाग ने विभिन्न संस्थाओं की प्रायोजना के माध्यम से और पचास से उनके समावेश के माध्यम से उन्हें स्कूली कार्यक्रमों का अभिन्न अंग बनाने का विधान किया। सन् 1972 में विभाग ने इस निमित्त स्कूलों के पुराकालीन 6 घण्टे के स्थिर कार्यकाल को बढ़ाकर 7 घण्टे का किया।

इस आनुभविक विकास क्रम को प्रमाणभूत बनाने वाले कुछ गिनती के अध्ययन एवं अनुसंधान कार्यों में भी उपलब्ध हैं जो विद्यालयों में सहगामी प्रवृत्तियों की स्थिति उजागर करते हैं। सिराज अहमद मिर्जा ने 1956 में मालूम किया था कि विद्यालयों में पाठ्येतर कार्यक्रमों (एक्स्ट्रा करिकुलर) में छात्रों की प्रतिभागिता अनिवार्य नहीं थी उनके लिए स्कूलों में प्रावधान भी नहीं था विद्यालय और प्रशासन उनके आयोजन में प्रवर्तन कारक दृष्टिमति भी नहीं रखते थे, इसलिए स्थान साज-सामान और प्रशिक्षण की कोई स्पष्ट स्थिति नहीं थी। नामा (1962) ने मालूम किया कि विद्यालय के सभी शिक्षक इन प्रवृत्तियों में भाग नहीं लेते थे बल्कि कहते थे कि शिक्षण और परीक्षण मुख्य काम है इसलिए इनमें से लाभ नहीं होता उन्हें अपना शिक्षण कार्य भी बहुत भारी मालूम होता था स्कूल-समय के बाद प्रवृत्तियाँ चलाने हेतु रुकने में वे असुविधा अनुभव करते थे, उन्हें यह बात खटकती थी कि इस अतिरिक्त कार्य के लिए उन्हें कोई प्रोत्साहन नहीं है। विद्यालयों में से 36 प्रतिशत उन कार्यक्रमों को सफल आयोजन मानते थे 43 प्रतिशत निरर्थक अपव्यय मानते थे और 21 प्रतिशत इस मामले में तटस्थ भाव रखते थे। नामा ने पता लगाया कि सहगामी कार्यक्रमों में प्रार्थना-सभा सामूहिक ड्रिल राष्ट्रीय पर्वों का आयोजन और वाद विवाद नियमित तथा मुख्य थे। विभिन्न विद्यालयों में से 80 प्रतिशत अभिनय 84 प्रतिशत सफाई बन्द कार्य 80 प्रतिशत संगीत, 66 60 प्रतिशत छात्र-संघ 53 3 प्रतिशत भ्रमण 5 प्रतिशत वानचर, 43 3 प्रतिशत विद्यालय पत्रिका, 40 प्रतिशत राष्ट्रीय संकट कार

25 प्रतिशत विद्यालय प्रदर्शनी और 20 प्रतिशत वाटिका निर्माण के कायक्रम चला रहे थे। विभिन्न घटकों का और खास करके 73 3 प्रतिशत छात्रों का मत था कि उनसे छात्रों की शक्षिक चेतना म वृद्धि होती है किन्तु 26 7 प्रतिशत छात्र या तो परीक्षा के भय से या आर्थिक-सामाजिक हीन भावना के कारण, या अभिभावकों के असहयोग के कारण उनम इच्छुक नही पाए गए। जब सिंघवी ने 1970 मे स्थिति का जायजा लिया तो छात्रों की सामाजिक गतिशीलता और इन कायक्रमों मे उनके प्रतिभागीत्व के मध्य धनात्मक सहसम्बन्ध पाया, किन्तु विद्यालयों मे शक्षिक कार्यों और सह शक्षिक आयोजनों के बीच सम्बन्ध समन्वय की कोई स्थिति नही थी। योजनाबद्ध काय का अभाव, शिक्षकों की अरुचि और अभिभावकों की उपेक्षावृत्ति मुखर थी।

## सम्भावनाएं एव सुझाव

विश्वविद्यालयीय उपाधियां प्राप्त करने हेतु किए गए इन अनुसधान कार्यों में भी वे न्यूनताएँ स्पष्ट झलकती हैं जो ऐसे अनुसधान कार्यों मे प्राय रह जाया करती है। ये भी सीमित न्यादर्श पर आधारित है जिनका विस्तार क्षेत्र प्राय एक कक्षा, एक विद्यालय अथवा एक नगर तक ही है। फिर न्यादर्श के चयन म अनुसधानकर्ता की सुविधा प्राय निर्णायक घटक रही है परिणाम स्वरूप न्यादर्श प्रतिनिधि नही बन पाए हैं। जसा कि पूव विश्लेषण से स्पष्ट है इन अनुसधान कार्यों म से अधिकांश (90 प्रतिशत से अधिक) म सर्वेक्षण विधि प्रयुक्त हुई है और प्रश्नावली प्रमुख उपकरण (70 प्रतिशत से अधिक म) रहा है। ये दोनों विश्वसनीयता की दृष्टि से सन्तोषप्रद नहीं माने जाते और इन पर आधारित निष्कर्षों की पुष्टि करने की आवश्यकता बना रहती है। क्रमिकता का अभाव होने के कारण इन अनुसधान कार्यों म अनेक रिक्तताएं रह गई हैं और कोई पूर्ण चित्र प्राय उभर नही पाए हैं।

परिव्याप्ति की दृष्टि स देखें तो 80 प्रतिशत से अधिक अनुसधान काय माध्यमिक स्तर के शिक्षाक्रम स सम्बन्धित है। इस प्रकार स्पष्ट होता है कि अन्य स्तरों के शिक्षाक्रमों पर अनुसधानकर्त्ताओं का समुचित ध्यान नही गया है। प्राथमिक स्तरीय शिक्षा (जिसे सावजनीन बनाने के लिए हमारा देश विशेष रूप से प्रयत्नशील है) के विषय में अनुसधान काय का यह अभाव विशेष रूप से खटकने वाली बात है, क्योंकि इस क्षेत्र में व्याप्त अतिशय अपव्यय एव अवरोधन और धीमी प्रगति के प्रमुख कारणों में प्रचलित शिक्षाक्रम की अनुपयुक्तता भी सभवतया एक है।

किन्तु इन सीमाओं के बावजूद गत बीस वर्षों में किए गए इन अनुसधान कार्यों ने शिक्षाक्रम एव पाठ्यपुस्तकों सम्बन्धी एम अनेक तथ्य उजागर किए गए हैं जो न केवल भावी अनुसधानकर्त्ताओं को ही उपयोगी आधार प्रदान करते है वरन् शिक्षाक्रम आयोजकों एव पाठ्यपुस्तक निर्माताओं के लिए भी महत्वपूर्ण दिशा निर्देशन करते है। कक्षा शिक्षकों के लिए अपने अध्यापन काय को अधिक प्रभावी बनाने एव उपयोगी क्रियानुसधान काय आरम्भ करने में सहायक अनेक सम्भावनाएं एव सुझाव भी इन अनुसधान कार्यों में निहित हैं।

ऐसी सम्भावनाओं एवं सुझावों को जिन्हें अनुसंधान कार्यों का विश्लेषण करते समय यथा स्थान संकलित कर लिया गया है, एक साथ इस प्रकार रखा जा सकता है :

बुनियादी शिक्षा-योजना की विफलता से हम पाठ्यक्रम और पाठ्यपुस्तकों को शिक्षा की आकांक्षाओं से भिन्न दिशा में न जाने देने के लिए विशेष रूप से सतर्क रहना चाहिए।

- शिक्षाक्रम एवं पाठ्यपुस्तकों में वांछित सुधार-कार्य को गतिशील बनाने के लिए राज्य में स्थायी समितियों का गठन करना अत्यावश्यक है।

शिक्षाक्रम में शिक्षार्थियों की आवश्यकताओं, अभिक्षमताओं एवं अभिरुचियों को समुचित महत्व देने की वांछित अपेक्षा को पूर्ण करने के लिए व्यापक स्तर पर अनुसंधान कार्य प्रारम्भ किया जाना चाहिए।

व्यवहार में प्रायः बालकों एवं पुस्तकीय ज्ञान के मध्य पाया गया अन्तर जहाँ एक ओर कक्षा शिक्षण में इस तथ्य को ध्यान में रखने की वांछनीयता को प्रकट करता है, वहीं दूसरी ओर पाठ्यपुस्तक निर्माताओं के लिए महत्वपूर्ण दिशा निर्देशन भी करता है।

- विभिन्न कक्षा-स्तरों के छात्रों की रुचि-सूची का ज्ञान भी इस दृष्टि से अत्यन्त उपयोगी है।

इसी प्रकार हिन्दी, सामाजिक विषयों एवं विज्ञान विषयों की पाठ्यपुस्तकों के उद्देश्यों की सम्पूर्ति की दृष्टि से किए गए विश्लेषणों ने इन पुस्तकों के सुधार हेतु अनेक उपयोगी तथ्य उजागर किए हैं।

पाठ्यक्रम में अंग्रेजी को अनिवार्य विषय के रूप में बनाए रखने की वांछनीयता पर कुछ अनुसंधान कार्यों द्वारा प्रश्न चिह्न लगाए गए हैं और इस प्रकार इस प्रश्न के गहन एवं व्यापक स्तर पर अध्ययन की आवश्यकता को उजागर किया है।

सह-शैक्षिक प्रवृत्तियों के आयोजन से सम्बन्धित अनुसंधान कार्य संख्या में कम होते हुए भी विद्यालयों में इनके आयोजन की स्थिति को स्पष्ट करने में काफी हद तक सफल रहे हैं और शिक्षण कार्य के साथ इनके गुम्फन एवं समन्वय की सम्भावनाएँ खोजने की वांछनीयता को स्पष्ट करते हैं।

इन अनुसंधान कार्यों की सीमाओं और उपेक्षित रह गए पक्षों की दृष्टि से इस क्षेत्र पर भावी अनुसंधान कार्य के लिए जो सम्भावनाएँ उभरती हैं, उनमें से कतिपय इस प्रकार हैं :

—ब्लूम द्वारा प्रस्तावित उद्देश्यों के वर्गीकरण की भारतीय सन्दर्भ में परख,

—ज्ञान के विस्फोट और वैज्ञानिक एवं तकनीकी प्रगति के सन्दर्भ में विभिन्न विषयों के पाठ्यक्रमों एवं पाठ्यपुस्तकों का विश्लेषण,

—शिक्षाक्रम आयोजन म शिक्षकों, अभिभावकों, छात्रा, राजनैतिक एव सामाजिक कार्यकर्त्ताओं के सम्भागीत्व की सम्भावनाओं की खोज,

—वर्तमान परिस्थितिया एव आवश्यकताओं के अनुरूप शिक्षाक्रम प्रतिमान का निर्माण,

—पाठ्यक्रम म विभिन्न विषया एव प्रकरणा के समावेश के निष्कर्ष तयार करना,

—शिक्षा को उत्पादन से सम्बद्ध करन के लिए किए गए प्रयोगा का अध्ययन करके इस दिशा म उपयुक्त प्रतिमानों का निर्माण एव परीक्षण,

—प्राथमिक शिक्षा को सार्वजनीन बनाने के उद्देश्य को दृष्टिगत रखते हुए शिक्षाक्रम म परिवर्तन क लिए किए गए प्रयासा का अध्ययन और सामयिक आवश्यकताओं के अनुरूप पुर्ननिर्माण एव वविध्याकरण,

—महिलाओं और पुरुषा के लिए समान अथवा भिन्न प्रकार क शिक्षाक्रम के औचित्य अनौचित्य का अध्ययन, तथा

—अनौपचारिक शिक्षा प्रौढ शिक्षा एव अशकालीन शिक्षाचर्याओं सम्बन्धी अनुसधान कार्य।

## सदर्भाकित अनुसधान


| | |
|---|---|
| अग्निहोत्री, रवीन्द्र | An Evaluation of the Arts Curriculum at the Higher Secondary Stage in Rajasthan<br>M Ed Udaipur Uni 1974 |
| अब्दुल रहमान | कक्षा VI, VII और VIII की हिन्दी पाठ्यपुस्तको का एक मूल्याकन,<br>एम एड, उदयपुर वि वि 1972 |
| ओभा, सीतादेवी | स्त्री शिक्षा मे भगिनि निवेदिता का योगदान,<br>एम एड, राज वि वि, 1970 |
| आड, लक्ष्मीलाल केसरीलाल | A Comparative Study of Curriculum Development at the Secondary Stage<br>M Ed Raj Uni 1959 |
| कपूर, बी के | An Experiment in Developing Appreciation for a Foreign Culture<br>M Ed Raj Uni 1961 |
| कुण्डू, चुन्नीलाल | Evaluation of History Text Books for High School Classes<br>M Ed Raj Uni 1957 |
| केशन, जी हरि | Basic Education in the Light of Montessory Principles<br>M Ed Raj Uni 1960 |

| | |
|---|---|
| गुरनानी गगनदास श्यामदास | A Study of Some Correlates in Work Experience of the Delta Class<br>M Ed Raj Uni 1968 |
| गिरधारीलाल | The Trends in Nationalization of School Text Books<br>M Ed Raj Uni 1958 |
| गुप्ता बनवारीलाल | An Evaluation of the Text book of Social Study of Class VII<br>M Ed Raj Uni. 1971 |
| गुप्ता मदनमोहन | Evaluation of Science Curricula in the State of Rajasthan<br>M Ed Raj Uni 1974 |
| गुप्ता सन्तकुमार | Developing Curriculum Guide in Chemistry for Secondary School Teachers in Rajasthan<br>M Ed Raj Uni 1972 |
| चम्पावत मानसिंह | उच्च प्राथमिक कक्षाओं के लिए निर्धारित सामाजिक ज्ञान पाठ्यपुस्तकों का राष्ट्रीय एकता में योगदान के सन्दर्भ में विश्लेषणात्मक अध्ययन,<br>एम एड, राज वि वि 1974 |
| चारण, नन्दलाल | Problems of Conversion of Non-Basic Schools into Basic Schools in Udaipur City<br>M Ed Raj. Uni 1957 |
| छिब्बर बलदेवकृष्ण | Secondary School Pupils Attitude towards English<br>M. Ed Raj Uni. 1959 |
| जसवन्त कौर | छात्र जिज्ञासा के सन्दर्भ में माध्यमिक कक्षाओं के लिए निर्धारित सामान्य विज्ञान पाठ्यसामग्री का अध्ययन,<br>एम एड राज वि वि 1973 |
| जैन श्यामसुन्दर | माध्यमिक विद्यालय के शिक्षकों की धार्मिक एवं नैतिक शिक्षा के प्रति अभिवृत्तियाँ,<br>एम एड उदयपुर वि वि, 1974 |
| तरुण तेजसिंह | उच्च माध्यमिक विद्यालय में पाठ्येतर प्रवृत्तियों के प्रति रुचि एक अध्ययन,<br>एम एड, उदयपुर वि वि 1974 |
| तिवारी पुरुषोत्तमदास | The Effects of Rajasthan Board's New Type Question Papers on the Teaching of Compulsory Hindi at Secondary Level<br>M. Ed., Raj. Uni. 1972 |
| पण्डित सुजाता | An Investigation into the Mental Abilities Developed in Higher Secondary School Girls Offering Optional Subjects in Humanities and Science Groups<br>M. Ed., Raj. Uni. 1966 |

| | |
|---|---|
| पुरोहित, जेड एन | A Critical Study of Nationalized Text Books in Hindi VIII Standard in relation to the Objectives Determined by the State Institute of Education Udaipur (Rajasthan)<br>M Ed Jodhpur Uni 1970 |
| फाटक, ए वी | Diagnostic and Remedial Work for Curriculum Development<br>M Ed Raj Uni 1961 |
| बागची, नमीता | Diagnosis of Language Errors in English for Class VIII and Exploration of Probable Causes<br>M Ed Raj Uni 1973 |
| बीदावत, शेरसिंह | राष्ट्रगान अर्थ एव उद्गम और माध्यमिक विद्यालय छात्र (एक अन्वेषण),<br>एम एड राज वि वि 1970 |
| बनी, निर्वाणसिंह | A Study of the Vocabulary of the Children of the Eight plus Age group<br>M Ed Raj Uni 1960 |
| भारतीय, सुधा | A Comparative Study of the Interests and Attitudes towards Family Life of the XIth Grade Girl Students Studying Domestic Science and Not Studying Domestic Science<br>M Ed Raj Uni 1974 |
| मटाई भगवानदास चन्दीराम | Likes and Dislikes of Pupils in Written Hindi Composition (Class IX)<br>M Ed Raj Uni 1959 |
| माथुर आभा | An Investigation into the Types of Stories Liked by Girls between the Age of 8 and 10 Years<br>M Ed Raj Uni 1968 |
| माथुर, सुशीलरानी | Diagnosis of Language Errors in English in Class VI<br>M Ed Raj Uni 1972 |
| मिश्रा, श्यामपाल | *A Comparative Study of Prescribed Chemi*stry Text Books for Schools in Rajasthan<br>M Ed Raj Uni 1972 |
| मुरडिया, सुन्दरसिंह | माध्यमिक विद्यालय के छात्रा और छात्राओ की वर्तमान पाठयक्रम के प्रति मनोवृत्तियाँ,<br>एम एड, राज वि वि, 1970 |
| रघावा, जीवासिंह | Influence of Home on the Efficiency in Craft in Basic Education<br>M Ed Raj Uni 1955 |
| राजदान, प्राणनाथ | *A Study of the Recent Efforts to Promote* International Understanding through School Programmes<br>M Ed Raj Uni 1963 |

| | |
|---|---|
| राधेसिंह | A Comparative Study of Social Studies Syllabus in Higher Secondary Schools of Rajasthan and Punjab<br>M Ed Raj Uni 1962 |
| रामचन्द्रा, रुक्मिणी | A Study in Children s Vocabulary<br>M Ed Raj Uni 1958 |
| रामचन्द्रा, रुक्मिणी | A Study of the Development of Vocabulary of Children of Age group 6 to 8<br>Ph D (Edu ) Raj Uni 1967 |
| राव, एन सगमश्वर | Environmental Studies in Indian Schools<br>M Ed Raj Uni 1974 |
| वर्मा, भागाग्यसिंह | A Study into the Understanding of National Integration at the Different Age Levels of the Adolescents in Secondary Schools of Rajasthan<br>M Ed Raj Uni 1969 |
| वाजपया, आनन्दविहारी | Innovative Practices in Schools An Investigation<br>M Ed Udaipur Uni 1973 |
| वष्णव, रतनलाम | Attitud- of Geography Students towards Geography<br>M Ed Udaipur Uni 1973 |
| शमा, कृष्णकुमार | किशोर छात्र-छात्राओं का राष्ट्रीय सम्बन्धी अध्ययन,<br>एम एड, राज वि वि, 1973 |
| शर्मा, गजेन्द्रपाल | An Investigation into the Provisions made for Co-curricular Activities in High and Higher Secondary Schools for Boys and Girls of Bikaner Division<br>M Ed Raj Uni 1962 |
| शमा, चन्द्रप्रकाश | A Study of Children s Literature in Hindi<br>M Ed Raj Uni 1954 |
| शर्मा, पुष्पलता | A Survey of XI Class Students Evaluation of the Cultural Content of Higher Secondary Text Books in Hindi<br>M Ed Jodhpur Uni 1970 |
| शमा, बाबूलाल | A Plan of Compulsory Basic Education<br>M Ed Raj Uni 1953 |
| शमा, रामकिशोर | Outcomes of Nursery Education<br>M Ed Raj Uni 1961 |
| शमा, सत्या के | A Study of New Trends in Secondary Schools<br>M Ed Udaipur Uni 1967 |
| शमा, सुशीलकुमार | राजस्थान म माध्यमिक स्तर पर सामान्य विज्ञान शिक्षण की वतमान प्रस्थिति का अध्ययन,<br>एम एड, राज वि वि., 1974 |
| शुक्ल, अम्बाप्रसाद | Critical Study of Social Studies Text Books for Class VI VII and VIII<br>M Ed Raj. Uni 1956 |

| | |
|---|---|
| सक्सेना, के के | Self Sufficiency in Basic Education,<br>M Ed Raj Uni 1955 |
| साघी, गुणवती | Scope of Creative Expression in Basic School<br>M Ed Raj Uni 1955 |
| सारस्वत, हरिशंकर | Understanding the Nature of Science A Comparison of Science Teachers and Science Students<br>M Ed Raj Uni 1972 |
| सिंघवी, बजरंगमल | A Survey of Co curricular Activities of the Students of Class IX of Some of the Higher Secondary Schools of Jodhpur and their Effect on their Sociability<br>M Ed Jodhpur Uni, 1970 |
| सिंघी सिराजग्रहमद | A Survey of Extra curricular Activities in Udaipur High Schools<br>M Ed Raj Uni 1956 |
| हूडा, सूरजमाल | The Needs of Secondary Class Boys and their Implications for Developing a Core Curriculum for them<br>M Ed Udaipur Uni 1974 |
| हेहर अमरजीतसिंह | A Study of English Vocabulary with reference to Pupils of VII Class<br>M Ed, Raj Uni 1961 |
| त्रिपाठी, जयतशिवदेवकुमार | General Science Curriculum A Comparative Study of Rajasthan with England<br>M Ed Raj Uni 1962 |



# अध्ययन-अध्यापन प्रक्रिया

□ डा. ओंकारसिंह देवल
□ कैलाशविहारी वाजपेयी

अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया का क्षेत्र अध्ययन विधियों की अपेक्षा अधिक व्यापक है। साथ ही अध्ययन व अध्यापन प्रक्रिया एक-दूसरी से इतनी अन्तःसम्बन्धित हैं कि किन्हें दो अलग-अलग प्रक्रियाएं मानकर उन पर हुए अनुसंधान कार्यों का विश्लेषण करना कठिन लगता है। राजस्थान में शिक्षानुसंधान के सर्वेक्षण से ज्ञात होता है कि अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया से सम्बन्धित जो अध्ययन अब तक हुए हैं, उन्हें क्षेत्र की दृष्टि से निम्नलिखित ढंग से वर्गीकृत किया जा सकता है : शिक्षण विधियाँ व उनके प्रति अभिवृत्ति, अभिक्रमित अध्ययन, अभिप्रेरण, छात्र व शिक्षक के अन्तःसम्बन्धों का स्वरूप, दृश्य-श्रव्य सामग्री का उपयोग, गृहकार्य एवं त्रुटियों का विश्लेषण, नानात्मक विकास सम्बन्धी अध्ययन तथा अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया से सम्बन्धित अन्य क्षेत्र।

अनुसंधानों को देखने से ज्ञात होता है कि शिक्षण विधियों में सर्वाधिक अध्ययन अभिक्रमित अध्ययन पर हुए हैं जो 1969 से 197[illegible] तक ग्यारह थे। बुनियादी शिक्षा पर कुल चार शोध-कार्य उपलब्ध हैं जो सभी 1959 से पूर्व के हैं। कार्यानुभव के रूप में बुनियादी शिक्षा के एक पक्ष को पुनः 1970 में छुआ गया है। विशिष्ट शिक्षण विधियों एवं उपागमों को लेकर कुल 14 अध्ययन हुए हैं जिनमें से सात सिर्फ हिन्दी शिक्षण विधि पर हैं।

शोध-कार्य में सर्वाधिक अध्ययन सर्वेक्षण विधि पर आधारित हैं। प्रयोगात्मक विधि पर आधारित 14 अध्ययन उपलब्ध हैं। ऐतिहासिक एवं प्रकरण विधि को लेकर एक भी अध्ययन नहीं किया गया लगता है।

## शिक्षण विधियाँ एवं उनके प्रति अभिवृत्ति

इस वर्ग में 12 अध्ययन एम. एड. स्तर के तथा 5 अध्ययन राज्य शिक्षा संस्थान द्वारा किए गए हैं।

एक अध्ययन मिश्रा (1973) द्वारा समस्या समाधान में पूर्व कल्पना के योगदान पर किया गया। उन्होंने मालूम किया कि पन्द्रह साल के विद्यार्थियों में समस्या समाधान के लिए पूर्व कल्पना का उपयोग करने की क्षमता विकसित नहीं होती। उन्होंने यह भी ज्ञात किया कि इस अवस्था के विद्यार्थियों के प्रयोग का स्तर भी निम्न कोटि का था।

त्रिपाठी (1974) ने बडी कक्षाओं की समस्याओं का एव उनमे शिक्षण विधियो की उपयुक्तता पर अध्ययन किया। उनके अनुसार बडी कक्षाओं मे अनुशासन की समस्याएँ आती है छात्रो व शिक्षको के अन्त सम्बन्ध नही बन पाते व एक दूसरे से विचारों के आदान प्रदान मे बाधा आती है। बडी कक्षाओं मे बालको की अभिवृत्ति प्राय सनिकवादी बन जाती है व अध्यापक आधुनिक व उन्नत शिक्षण विधियो का प्रयोग नही करते।

एक महत्वपूर्ण तथ्य जो इन अध्ययनो से प्रकट होता है, वह यह कि विद्यालय के विभिन्न विषयो एव उनकी शिक्षण विधियो मे से केवल तीन विधियो को छुआ गया है। बुनियादी शिक्षा पर कोई भी अध्ययन 1960 व 1970 के बीच मे नही किया गया।

## हिन्दी शिक्षण

रामावतार शर्मा (1973) ने यह सर्वेक्षण किया कि हिन्दी भाषा के प्रशिक्षित शिक्षक कहाँ तक आधुनिक शिक्षण विधियो का प्रयोग करते है। उन्होने पाया कि आधुनिक शिक्षण विधियो के प्रति प्रशिक्षित हिन्दी अध्यापको की सकारात्मक अभिवृत्ति थी। उन्होने यह भी ज्ञात किया कि अध्यापक कविता एव नाटको के अध्यापन मे आधुनिक शिक्षण तकनीकें काम मे नही लते थे। चौधरी (1969) का निष्कर्ष था कि मौनपठन से अर्थग्राह्यता मे वृद्धि होती है तथा अभ्यास से वाचन की गति मे। रघुनाथ सिंह गौड (1970) ने शिक्षको द्वारा अवधारणात्मक भाषा शिक्षण की विभिन्न तकनीको—(अ) शब्दकोष तकनीक, (आ) सश्लेषण तकनीक (इ) परिभाषा तकनीक व (ई) प्रत्यक्ष अनुभव की तुलना करके ज्ञात किया कि चारो तकनीको की प्रभावशीलता मे काफी अन्तर है, शब्दकोष तकनीक अन्य तकनीको की अपेक्षा कम प्रभावशाली है। पचाली (1968) ने अक्षर विधि एव वाक्य विधि का तुलनात्मक अध्ययन करके पाया कि हिन्दी भाषी प्रदेशो मे, जहाँ हिन्दी मातृभाषा के रूप में सिखाई जाती है वाक्य विधि विशेष प्रभावशाली सिद्ध नही हुई। अक्षर विधि भाषा तत्वो का ज्ञान देने में विशेष उपयोगी पाई गई। अक्षर विधि को अपनाने मे वाचन व लेखन गति में बाधा नही आती। वाजपयी एव पचाली (1970) ने हिन्दी में कलम, होल्डर, पेन व पेंसिल द्वारा सुलेख लिखने के परिणामो का तुलनात्मक अध्ययन किया। इसमे पाया गया कि हिन्दी के अच्छे लेखन में सभी प्रकार से प्रथम स्थान पेन का व तत्पश्चात क्रमश पेंसिल, होल्डर व कलम का रहता है। तिवारी (1967) ने त्रुटि सशोधन की दो विधियो—सीधा सशोधन व सांकेतिक सशोधन—का एक प्रयोगनिष्ठ तुलनात्मक अध्ययन राज्य शिक्षा सस्थान के तत्वावधान में किया। उन्होने पाया कि सीधे सशोधन की अपेक्षा सांकेतिक सशोधन समय की बचत व त्रुटि परिहार में अधिक प्रभावशाली था। सीधे सशोधन के परिणाम स्वरूप त्रुटियो का प्रतिशत 18 से गिरकर 13 जबकि सांकेतिक

शालाओं में सुसज्जित पुस्तकालय नहीं थे न ही उनमें ठीक से रखा जाता रखा जाता था। अतः उच्च माध्यमिक विद्यालय के विद्यार्थियों में वाचन प्रवृत्ति का विकास नहीं हो पाता था। साल में छः पुस्तकें पढ़ने वाले छात्रों की संख्या 8 प्रतिशत था 18 प्रतिशत ऐसे विद्यार्थी पाए गए जिन्होंने एक भी पुस्तक नहीं पढ़ी। जिन्होंने कुछ पुस्तकें पढ़ीं उनमें से 43 प्रतिशत ने केवल उपन्यास व कहानी की पुस्तकें पढ़ीं।

पचौरी (1967) ने कक्षा 8 के बालकों की हिन्दी कविता में रुचि पर राज्य शिक्षा संस्थान के तत्वावधान में अनुसंधान किया जिसमें पाया कि बालक उन कविताओं में अधिक रुचि लेते हैं जो राष्ट्रीय ध्वज वीरता व प्रेरक घटनाओं के बारे में हों। बालक उन कविताओं में भी अधिक रुचि लेते हैं जो भक्ति की हों अथवा महान पुरुषों के बारे में हों। बालक राजस्थानी में लिखी कविताओं को अधिक पसन्द करते हैं।

व्यास (1968) ने हिन्दी विषय में शिक्षकों की अध्ययन प्रक्रिया का अध्ययन किया। उन्होंने यह पाया कि उच्च एवं मध्यम सामाजिक आर्थिक स्तर के विद्यार्थी हिन्दी में पठन-पाठन के प्रति ज्यादा जागरूक थे। शोधकर्त्ता ने यह भी पाया कि हिन्दी के कुछ अध्यापक पढ़ाने में काफी अक्षम थे। कुछ प्रधानाध्यापकों में हिन्दी शिक्षण प्रक्रिया के प्रति उदासीनता पाई गई। बजरंग शर्मा (1969) ने हिन्दी के प्रशिक्षित एवं अप्रशिक्षित अध्यापकों की कक्षा अध्ययन अध्यापन प्रक्रिया का अध्ययन किया। उन्होंने पाया कि प्रशिक्षित एवं अप्रशिक्षित अध्यापकों की शिक्षण विधियों में कोई विशेष अन्तर नहीं था। शर्मा ने यह भी पाया कि हिन्दी शिक्षण के प्रति प्रशिक्षित हिन्दी अध्यापकों की सकारात्मक अभिवृत्ति थी तथा नाना प्रकार के अध्यापक अपने व्यवसाय में अच्छी तरह समायोजित थे।

### संस्कृत शिक्षण

अग्रवाल (1971) ने संस्कृत शिक्षण की विधियों एवं संगठन पर किए गए अध्ययन में पाया कि सभी विद्यालयों में (शिक्षा संस्थाओं को छोड़ कर) संस्कृत को नाम मात्र के लिए जाना था वर्ना संस्कृत साहित्य की कमी पाई गई, दृश्य श्रव्य सामग्री भी उपलब्ध नहीं थी और केवल अनुवाद पद्धति अपनाई जाती थी। घाणेकर (1971) ने संस्कृत के प्रति विद्यार्थियों की अभिवृत्ति का अध्ययन किया। उन्होंने पाया कि उन छात्राओं की अपेक्षा जो संस्कृत को अनिवार्य विषय के रूप में पढ़ रही थीं ऐच्छिक विषय के रूप में पढ़ने वाली छात्राओं में अधिक सकारात्मक अभिवृत्ति पाई गई। उन्होंने यह भी ज्ञात किया कि मराठी भाषी बालिकाएं राजस्थानी भाषी बालिकाओं की अपेक्षा संस्कृत के प्रति अधिक अनुकूल अभिवृत्ति रखती हैं।

### अन्य विषय शिक्षण

माथुर (1974) ने उच्च माध्यमिक विद्यालयों में गणित शिक्षण का अध्ययन किया। छात्र व छात्राओं को पढ़ाने वाले अध्यापकों की गणित में विशेष रुचि नहीं थी।

पाठ्यक्रम भारी व असन्तोषजनक था, प्रभावहीन शिक्षण विधियां अपनाई जा रही थी तथा पढाने म कोई भी सहायक सामग्री काम म नही ली जा रही थी। नवीन गणित म अधिकाश विद्यार्थियो की विशेष रुचि नही थी।

बलवन्तसिंह (1958) ने पूव प्राथमिक कक्षाम्रो के बच्चो की खेल क्रियाम्रो का सर्वेक्षण किया। उन्होने पाया कि शिक्षण म खेल विधि बालक को अधिक रुचि पूवक न्यस्त रखती है परन्तु विद्यालयो म इस विधि को उचित महत्व नही दिया जा रहा था। त्रिलाटिया (1974) ने किंडर गाटन व प्राथमिक विद्यालयो म शिक्षण के तुलनात्मक अध्ययन से ज्ञात किया कि जहा तक सामाजिक ज्ञान व गणित के अध्यापन का प्रश्न है, वहा दोनो की शिक्षण विधियो म विशेष अन्तर नही था। लेकिन उन्होने देखा कि हिन्दी शिक्षण म दोनो की विधियो म उल्लेखनीय अन्तर था।

दो अध्ययन बुनियादी विद्यालयो म प्रयुक्त विधियो पर मिलते है। शर्मा (1957) ने पाया कि जो कक्षाएँ बुनियादी शिक्षा के ढग स पढाई जाती थी, उनका स्तर पारम्परिक ढग से पढाई जाने वाली कक्षाम्रो की अपेक्षा अच्छा था। किन्तु उन्होने यह भी पाया कि जो अध्यापक बुनियादी विद्यालय म काय करत थ उन्ह बुनियादी शिक्षण विधियो का बहुत अपूण ज्ञान था। बुनियादी विद्यालय शिक्षण सामग्री के माने मे शोच नीय स्थिति म थे। जुल्का (1957) न पाया कि बहुत थोडे अध्यापक सहसम्बन्ध की तकनीक के सही अथ को समझत थ तथा कोई भी विद्यालय पूणरूपेण सहसम्बन्ध की तकनीक को नहीं अपनाता था।

सिन्नी (1957) ने बुनियादी शालाम्रो म अध्ययनरत बच्चो की अभिवृत्ति म हुए परिवतन का अध्ययन किया जिसम बुनियादी शालाम्रो के बच्चो न रचनात्मक एव सत्यता आदि गुणो के लिए अधिक अक प्राप्त किए। सामाजिक एव सहयोगपूण रहन सहन क सम्बन्ध म बुनियादी व गर बुनियादी शालाम्रो के बच्चो म सारियकी दृष्टि स कोई उल्लेखनीय अन्तर नही था, परन्तु बुनियादी शालाम्रो के बच्चो म श्रम के प्रति विशेष झुकाव पाया गया।

अन्य अध्ययनो में विजयवर्गीय (1970) न कायानुभव का सर्वेक्षण करते हुए ज्ञात किया कि 67-68 म केवल 56 विद्यालयो म और 68-69 म 190 विद्यालयो म कायानुभव का काय चल रहा था। इन विद्यालयो म 42 प्रकार के काय लिए गए थे। कार्यानुभव म लगे छात्रो की शक्षिक सप्राप्ति पढाई लिखाई, खेलकूद व अन्य प्रवृत्तियो म उन्नत पाया गया।

छिब्बर (1959) ने अंग्रेजी के प्रति विद्यार्थियो की अभिवृत्ति का अध्ययन किया। उन्होने पाया कि समग्र रूप से विद्यार्थियो की अभिवृत्ति अनुकूल थी। अभिवृत्ति एव सप्राप्ति म धनात्मक सहसम्बन्ध भी पाया गया। असारअहमद (1969) ने सरचनात्मक उपागम के प्रति अंग्रेजी के शिक्षको की अभिवत्ति का अध्ययन किया। निष्कर्षों स ज्ञात होता है कि उस उपागम के प्रति छात्राध्यापको म सेवारत शिक्षको की अपक्षा अधिक सकारात्मक अभिवृत्ति थी। उन्होने यह भी ज्ञात किया किया कि प्रशिक्षित

अध्यापकों की अभिवृत्ति भी सकारात्मक थी एवं पुरुष शिक्षकों की अभिवृत्ति महिला शिक्षकों की अपेक्षा अधिक अनुकूल थी। पन्त (1967) ने अंग्रेजी के अध्यापकों की समस्याएं ज्ञात कीं। इन्होंने पाया कि अंग्रेजी में छात्रों की न्यून सम्प्राप्ति के कारण थे अच्छे और प्रशिक्षित अध्यापकों की कमी, उपयुक्त पाठ्य-पुस्तकों का अभाव तथा नाथ ही कक्षाओं में गलत विधियों से शिक्षण कार्य करना। अध्यापकों की मूल समस्या यह पाई गई कि छात्रों का पूर्वज्ञान ठीक नहीं होता अतः उपयोगात्मक कार्य करने पर भी वे छात्र कक्षा के अपेक्षित स्तर तक आ ही नहीं पाते।

विजयरानी (1969) ने उन घटकों का अध्ययन किया जो नई शिक्षण विधियों के प्रति नव प्रशिक्षित शिक्षकों की रुचि में ह्रास लाते हैं। उन्होंने ज्ञात किया कि रुचि में अभिवृत्ति का एक महत्वपूर्ण भूमिका रहती है तथा नई तकनीकों व विषयों के प्रति प्रशिक्षित शिक्षकों का सकारात्मक अभिवृत्ति रहता है।

## अभिक्रमित अध्ययन

अभिक्रमित अध्ययन पर प्रयोगात्मक कार्य करते हुए माथुर (1969) ने नागरिक शास्त्र में स्वनिर्माण सामग्री तैयार की। इन्होंने स्वशिक्षण तथा पारम्परिक विधि से पढ़ाए जाने वाले विद्यार्थियों की निष्पत्ति का तुलनात्मक अध्ययन किया। इन्होंने पाया कि प्रायोगिक दल की व नियंत्रित दल की उपलब्धि में सार्थक अंतर रहा। ऐसा ही अन्तर शर्मा (1971) ने अर्थशास्त्र के संदर्भ में पाया। शर्मा के अध्ययन से यह निष्कर्ष सामने आया कि प्रायोगिक दल की सम्प्राप्ति नियंत्रित दल की अपेक्षा अच्छी रही। यह भी पाया गया कि विद्यार्थियों ने अभिक्रमित अध्ययन के प्रति अधिक अनुकूल अभिवृत्ति दिखाई। जैन (1971) ने अभिक्रमित अध्ययन सामग्री की व्याख्यान विधि से तुलना की। दोनों दलों का एक ही पूर्व-परीक्षण लिया गया, जिससे ज्ञात हुआ कि विद्यार्थियों की सम्प्राप्ति अभिक्रमित अध्ययन विधि से पढ़ाने पर उल्लेखनीय रूप से अधिक रही। भार्गव (1972) ने तीन विधियों—पारम्परिक विधि, अभिक्रमित अध्ययन व नियंत्रित अभिक्रमित अध्ययन का तुलनात्मक अध्ययन किया। इन्होंने पाया कि अभिक्रमित अध्ययन की तकनीक पारम्परिक शिक्षण की अपेक्षा अच्छी थी एवं नियंत्रित अभिक्रमित अध्ययन मात्र अभिक्रमित अध्ययन की अपेक्षा अच्छा था। नियन्त्रित अभिक्रमित अध्ययन वाले दल की सम्प्राप्ति उच्चतम रही। गुप्ता (1972) ने गणित में पारम्परिक शिक्षण तकनीक की अभिक्रमित अध्ययन तकनीक से तुलना की एवं दोनों तकनीकों के प्रति विद्यार्थियों की अभिवृत्ति का अध्ययन करके पाया कि विद्यार्थी अभिक्रमित अध्ययन तकनीक से ज्यादा अच्छा सीखते हैं। किन्तु यह भी ज्ञात किया कि उस दल की जिसे अभिक्रमित अध्ययन की विधि से पढ़ाया गया बुद्धि एवं सम्प्राप्ति में सहसम्बन्ध गुणांक 05 के स्तर पर सार्थक नहीं था। विद्यार्थियों ने अभिक्रमित अध्ययन तकनीक के प्रति अनुकूल अभिवृत्ति प्रकट की। शर्मा (1972) ने मालूम किया कि इतिहास में स्वनिर्माण सामग्री से अध्ययन करने पर उच्चतर बुद्धि वाले विद्यार्थी अधिक सम्प्राप्ति प्रदर्शित करते हैं। किन्तु उसी विषय में

छाजेड (1973) ने पाया कि अभिक्रमित अध्ययन विधि बुद्धिमान लडकियो के लिए बहुत सहायक नही थी। उन्होंने यह भी पाया कि उच्च एव निम्न सामाजिक आर्थिक पृष्ठभूमि वाली लडकियाँ अभिक्रमित अध्ययन विधि से अधिक सम्प्राप्ति नहीं कर सकी।

मुद्गल (1973) न ज्ञात किया कि रेखीय अथवा शाखीय अभिक्रमा स पढ़ाए जाने पर विद्यार्थिया की सम्प्राप्ति म कोई सार्थक अन्तर नही होता। यादव (1974) ने पाया कि अभिक्रम वाले शिक्षक अनभिक्रम वाले शिक्षको की अपक्षा अधिक शाब्दिक पुनर्बलन का प्रयोग करत थ।

## अभिप्रेरण

अभिप्रेरण स सम्बन्धित केवल एक अध्ययन शाक्ल्य (1971) का उपलब्ध है। शाक्ल्य न शिक्षका द्वारा प्रयुक्त प्रेरका एव प्रतिरोधका के प्रति किशोर छात्र व छात्राओ की अभिवृत्ति की जाँच की। अध्ययन स प्रकट हुआ कि विद्यार्थी जिन प्रेरका की ओर सर्वाधिक अनुकूल अभिवृत्ति रखते थे वे थ पारितोषिक, विशेष उत्तरदायित्व देना, सामाजिक प्रतिष्ठा देना (कक्षा नायक आदि चुनकर) तथा उत्साहवर्द्धक टिप्पणी देना (यथा सतोषजनक, अच्छा, उत्कृष्ट आदि)। जिन प्रतिरोधका के प्रति सर्वाधिक प्रतिकूल अभिवृत्ति पाई गइ व थे दूसर विद्यार्थिया के सामने किसी विद्यार्थी को शर्मिन्दा करना, दूसरा क सामने तिरस्कारपूर्वक अस्वीकार करना तथा कडे शब्दो म अपमानित करना। एसा प्रतीत होता है कि अनुसधान की दृष्टि म अभिप्रेरण का क्षेत्र लगभग उपेक्षित सा हो रहा है।

## छात्रों व शिक्षको मे सम्बन्धो का प्रतिरूप

दो अध्ययन छात्रा व शिक्षका म सम्बन्धा क प्रतिरूप पर किए गए। खुल्लर (1959) द्वारा हुआ अध्ययन सामाजिक मनोविज्ञान से अधिक सम्बन्धित है, तथा उसम विद्यार्थियो द्वारा शिक्षका की भूमिका के बोध और शिक्षको द्वारा छात्रो की भूमिका के बोध का अध्ययन किया गया। श्रीवास्तव (1974) ने जीव विज्ञान के शिक्षको के शाब्दिक व्यवहार का अध्ययन किया। उनके निष्कर्ष निम्न प्रकार से रहे अध्यापक एव अध्यापिकाए दोनो ही अपेक्षा स अधिक बाता करते हैं, भावनाओ, विचारो आदि को स्वीकार करते हुए, अध्यापक अध्यापिकाओ की अपेक्षा अधिक पुनर्बलन (Reinforcement) का प्रयोग करत हैं, अध्यापिकाएँ अध्यापको की अपक्षा निर्देश देने व आलोचना करने म अधिक समय बिताती हैं, प्रशिक्षित शिक्षको की अपेक्षा अप्रशिक्षित शिक्षको की कक्षा म छात्र वार्ता अधिक समय तक चलता है तथा प्रशिक्षित शिक्षक अप्रशिक्षित शिक्षको का अपेक्षा अधिक पुनर्बलन का प्रयोग करते हैं।

## दृश्य श्रव्य सामग्री का उपयोग

विद्यालयो म दृश्य-श्रव्य साधनों के उपयोग से सम्बन्धित अध्ययनो म गोहल (1961) न राजस्थान व पजाब के विद्यालयो म दृश्य श्रव्य साधनो के उपयोग के तुलनात्मक अध्ययन से ज्ञात किया कि पजाब क विद्यालय दृश्य श्रव्य सामग्री के माने मे

सप्रत्यय और अवबोध की वृद्धि के साथ सम्बन्ध है। रुचि का भी सप्रत्यय की वृद्धि के साथ सम्बन्ध देखा गया।

गज्जू (1965) ने शिक्षण-कौशल के तत्वों के निश्चायकों की जांच की। उन्होंने पता लगाया कि अध्यापक की बुद्धिलब्धि, अभिवृत्ति व शिक्षण अभ्यास मुख्य निश्चायक तत्व है। उन्होंने यह भी देखा कि दीर्घकालीन अध्यापन अनुभव और अच्छे शिक्षण में कोई सम्बन्ध नहीं है। उनके अनुसार अध्यापकों के व्यक्तित्व का समायोजन समक बहुत कम स्तर पर था। व्यास (1971) ने पाया कि अध्ययन गति बौद्धिक क्षमता व प्रत्यक्षज्ञानात्मक गति से सम्बन्धित है और वह आयु के साथ बढती है।

## सम्भावनाएँ एव सुझाव

प्राथमिक एव पूर्व प्राथमिक स्तर के उद्देश्यों पर शोध कार्य उपेक्षित सा रहा लगता है। प्राथमिक शिक्षा के विस्तार एव महत्व को देखते हुए सर्वाधिक शोध इसी स्तर के उद्देश्यों पर किए जाने चाहिए थे। एक अध्यापकीय प्राथमिक विद्यालयों में प्रयुक्त तथा अपेक्षित शिक्षण विधियों के स्वरूप पर शोध कार्य का अभाव खटकने वाला है, जब कि आज राजस्थान में ऐसे प्राथमिक विद्यालय 55% है। इस पक्ष पर अब शोधकर्त्ताओं का ध्यान जाए, इसका भी औचित्य है। अब जबकि प्राथमिक शिक्षा सार्वजनीन होने जा रही है, तब शोधकर्त्ता एव अध्यापकों को यह जानने की आवश्यकता रहेगी कि वे वर्ग जो कि अब तक उपेक्षित रहे हैं, की रुचि के विषय व अभिप्रेरण के घटक आदि क्या है।

प्रयोगात्मक अध्ययनों में एक शिक्षण विधि की दूसरी शिक्षण विधि से तुलना करने की अपेक्षा एक ही विधि के विभिन्न परिवर्तकों पर अध्ययन अधिक उपादेय हो सकते है। साथ ही इस दृष्टि से भी प्रायोगिक शोध कार्य किए जाने चाहिए कि देश के वातावरण में ही किसी व्यावहारिक शिक्षा विधि का विकास किया जा सके।

प्रशिक्षित शिक्षकों ने आधुनिक शिक्षण विधियों के प्रति सकारात्मक अभिवृत्ति प्रदर्शित की है। परन्तु इस सकारात्मक प्रवृत्ति के उपरान्त भी विद्यालयों में आधुनिक शिक्षण विधियों के प्रभावशाली उपयोग का अभाव क्यों है यह शोध का विषय बन सकता है।

गृहकार्य से सम्बन्धित कई क्षेत्र ऐसे है जो अभी तक अछूते हैं यथा-विभिन्न कक्षाओं, विभिन्न विषयों व सत्र के विभिन्न महीनों में गृहकार्य की अपेक्षित मात्रा पर भी अनुसधान किया जा सकता है। त्रुटि विश्लेषण के क्षेत्र में गणित सामाजिक ज्ञान, सामान्य विज्ञान जैसे महत्वपूर्ण विषय शोध की परिसीमा से लगभग अछूते रहे है।

ज्ञानात्मक विकास अभिप्रेरण तथा छात्र शिक्षक अन्त सम्बन्धों का स्वरूप जैसे आधुनिक कहे जा सकने वाले वर्गों में केवल एक एक अध्ययन हुआ है। उन्हें अधिक महत्वपूर्ण माना जाकर आजकल अधिक बल दिया जाता है। इस ओर भी शोधकर्त्ताओं का ध्यान अपेक्षित है। ऐसा लगता है कि आधुनिक कहा जाने वाली कुछ महत्वपूर्ण विधियों पर शोध बिल्कुल नहीं हुए हैं जिनमें दल शिक्षण परिसीमित शिक्षण (Micro Teaching) व जन सचार माध्यम (Mass Media) आदि प्रमुख हैं।

के पारस्परिक सम्बन्धों का अध्ययन किया और पाया कि पारस्परिक सम्बन्धों का मूल आधार प्रधानाध्यापक का व्यक्तित्व है। नारंग (1966) ने जयपुर के एक बड़े बहुउद्देशीय उच्च माध्यमिक विद्यालय में सम्प्रेषणीयता के माध्यमों का अध्ययन करते हुए पाया कि सम्प्रेषण माध्यमों में अध्यापकों की बैठकों का एक प्रमुख स्थान था। वर्मा (1968) के अनुसार दो पारी विद्यालयों में पारस्परिक सम्बन्ध इतने अच्छे नहीं थे, जितने कि एक पारी विद्यालयों में। एक पारी विद्यालयों में सम्प्रेषण व्यवस्था सीधी होने से पारस्परिक सम्बन्ध अच्छे थे। शिक्षक समितियों के गठन पर अध्ययन करके सक्सेना (1972) ने मालूम किया कि उनके संगठन, कार्यप्रणाली, संविधान, पारस्परिक सम्बन्धों आदि में सुस्पष्टता नहीं थी। निर्णयान्वयन और संचालन दोनों स्तरों पर सहयोग का अभाव था जिसके कारण ये समितियाँ न तो विद्यालय में सुदृढ़ वातावरण बना पाती थीं न ही शैक्षिक चिन्तन कर पाती थी।

## विद्यालय प्रशासन एवं उसकी समस्याएँ

शोध अध्ययनों की दृष्टि से राज्य में यह पक्ष शोधकर्ताओं को सर्वाधिक प्रिय रहा प्रतीत होता है। इस क्षेत्र में अब तक 10 शोध अध्ययन किए जा चुके हैं जिनमें अनुसंधानकर्ताओं ने शैक्षिक परिवीक्षण, प्रशासनिक समस्याएँ, छात्रों का भगोड़ापन और उनकी विद्यालय में अनुपस्थिति के कारणों का अध्ययन किया है। इन शोध अध्ययनों में एक अध्ययन संस्थान स्तर पर व शेष नौ एम. एड. के विद्यार्थियों द्वारा सम्पादित किए गए।

गहलोत (1965) और चौहान (1970) ने उच्च माध्यमिक व माध्यमिक विद्यालयों में शैक्षिक परिवीक्षण का अध्ययन किया। अपने प्रकरण अध्ययन में गहलोत ने पाया कि शैक्षिक परिवीक्षण का कार्यक्रम व्यावसायिक उन्नति की दृष्टि से बहुत उपयोगी है। चौहान ने उदयपुर के दस माध्यमिक विद्यालयों के सम्बन्ध में पाया कि विद्यालयों में दैनिक कार्य के परिवीक्षण के लिए प्रधानाध्यापकों को बहुत कम समय मिल पाता था और वे इस कार्य को साधारणतः अपने प्रथम सहायक को सौंप देते थे। इस अध्ययन में यह भी पाया गया कि विद्यालयों में परिवीक्षण का रेकार्ड नहीं रखा जाता था और अनुवर्तन कार्य भी नहीं सुझाए जाते थे।

चेतनस्वरूप (1970) ने बालकों के भगोड़ेपन तथा शर्मा (1972) ने छात्रों के विद्यालय में अनुपस्थित रहने के कारणों का अध्ययन किया। चेतनस्वरूप ने पाया कि भगोड़ेपन और छात्रों की बुद्धि में कोई सार्थक सम्बन्ध नहीं है, लेकिन भगोड़ेपन और सामाजिक आर्थिक स्तर में सार्थक सम्बन्ध है। विद्यार्थियों का विद्यालयी वातावरण के साथ सामंजस्य नहीं होना भगोड़ेपन का एक प्रमुख कारण था। शर्मा के अध्ययन के अनुसार विद्यालयों में बालकों का उपस्थित नहीं रहने में उनके घरेलू वातावरण का प्रभाव होता है। उसका दुष्प्रभाव बालिकाओं की अपेक्षा बालकों पर अधिक पड़ता है। आर्थिक और सामाजिक स्तर की समस्याएँ भी बालकों की विद्यालय में अनुपस्थिति का प्रमुख कारण थी। त्रिवेदी (1957) कमल (1963) सूद (1964), जैन (1969) और

मान्द्राज (1966) ने राजकीय और अराजकीय उच्च माध्यमिक विद्यालयों की प्रशासनिक समस्याओं का अध्ययन किया और पाया कि राजकीय विद्यालयों में कार्यरत अध्यापकों की समस्याएं अराजकीय विद्यालयों में कार्य करने वाले अध्यापकों की अपेक्षा अधिक थी। अराजकीय विद्यालयों में शिक्षण स्तर अपेक्षाकृत ऊँचा था और इन विद्यालयों में अध्यापकों की समस्याएं अधिकतर उनके व्यवस्थापकों से सम्बद्ध थीं। अमरजीत सिंह (1963) ने सरकारी विद्यालयों के उद्देश्यों का अध्ययन करके मालूम किया कि विभाग का लक्ष्य विद्यालय के माध्यम से उस इलाके में शैक्षिक उत्प्रेरण पैदा करने का होता है। प्रधानाध्यापकों की नजर में बालकों की परीक्षाओं में अपना परीक्षा फल उन्नत करने का लक्ष्य होता है। अधिकारों का प्रत्यायोजन प्रधानाध्यापक में होता है और वह शैक्षिक निर्णय भी स्वयं तक सीमित रखता है। उन विद्यालयों में असन्तोष की स्थिति अध्यापकों छात्रों और स्वयं प्रधानाध्यापक में भी मौजूद थी।

वर्मा (1968) ने एक पारी व दो पारी में चलाए जा रहे दोनों विद्यालयों का समन्वय व सम्प्रेषणीयता की समस्याओं की दृष्टि से अध्ययन किया और ज्ञात किया कि एक पारी व्यवस्था में अध्यापकों पर कार्यभार अधिक पड़ता है। दो पारी विद्यालयों में अध्यापकों की छुट्टियाँ कम होती हैं और कम संख्या में अध्यापकगण विद्यालयी कार्यकलापों में उत्साह प्रदर्शित करते हैं। द्विसत्रीय तथा बहुसत्रीय विद्यालयों के तुलनात्मक अध्ययन में प्रह्लादनारायणसिंह (1971) ने पाया कि बहुसत्रीय विद्यालयों में व्यवस्था सम्बन्धी समस्याएं अपेक्षाकृत थीं और शिक्षक अप्रशिक्षित। न तो वहाँ व्यावसायिक कार्यों की धारणा थी न छात्र औद्योगिक या व्यावसायिक कार्यों में रुचि रखते थे। द्विसत्रीय विद्यालयों में विज्ञान शिक्षकों का कार्यभार ज्यादा पाया गया और दोनों ही प्रकार के विद्यालयों में प्रयोगशाला का अभाव। 89 प्रतिशत मामलों में भवन, स्थान उपकरण और वित्तीय समस्याएँ प्रमुख थी, शैक्षिक समस्याओं की स्थिति 72 प्रतिशत थी।

राजस्थान राज्य शिक्षा संस्थान उदयपुर ने विद्यालय-व्यवस्था के सम्बन्ध में जो अध्ययन किया है वह है प्रहर पाठशाला का प्रयोग। प्रहर पाठशाला में प्रयास किया गया कि विद्यालयों को राज्य सरकार द्वारा निर्धारित समय पर ही न चला कर समुदाय की आवश्यकतानुसार दिन में किसी भी समय एक प्रहर तक चलाया जाए और यह जाँचा जाए कि प्रारम्भिक विद्यालयों में पढ़ने वाले छात्रों एवं प्रहर पाठशालाओं में शिक्षा ग्रहण करने वाले छात्रों की उपलब्धियों में क्या अन्तर है। निष्कर्ष के रूप में यह पाया गया कि इन दोनों व्यवस्थाओं में पढ़ने वाले छात्रों की विकासात्मक उपलब्धि में कोई अन्तर नहीं आता और विद्यालय-व्यवस्था के अन्तर्गत प्रहर पाठशालाओं को एक वैकल्पिक व्यवस्था के रूप में स्वीकारा जा सकता है।

## सम्भावनाएँ और सुझाव

शिक्षा के प्रसार एवं साधन सुविधाओं के अत्यधिक विस्तार के उपरान्त भी इस क्षेत्र में जो शोध अध्ययन हुए हैं उनकी संख्या सन्तोषजनक प्रतीत नहीं होती।

विद्यालय-व्यवस्था के जिन क्षेत्रों में कार्य किया गया है उनमें भी अभी शोध की दृष्टि से बहुत कुछ किया जा सकता है। साथ ही इन क्षेत्रों के अतिरिक्त भी विद्यालयी व्यवस्था के बहुत से ऐसे पक्ष हैं जिन पर शोधकर्ताओं का ध्यान आकृष्ट नहीं हुआ है या किन्हीं कारणों से उन पक्षों को छुआ ही नहीं गया है। ये महत्वपूर्ण पक्ष विद्यालय भवन विद्यालयों की भौतिक साधन-सुविधाएँ, विद्यालय समुदाय के घटकों का परस्पर सहसम्बन्ध, विद्यालयों में अनुरंजनात्मक सुविधाएँ अध्यापकों का कार्य भार विद्यालयी स्वास्थ्य सेवाएँ, अभिभावक शिक्षक सहसम्बन्ध आदि हैं। इन पक्षों पर अध्ययन किए जाने से विद्यालयी व्यवस्था से सम्बन्धित वस्तुस्थिति की जानकारी प्राप्त की जा सकती है, जिनके आधार पर विद्यालयी कार्यक्रमों को शिक्षा में उन्नयन की दृष्टि से अधिक उपयोगी और प्रभावी बनाया जा सकता है।

व्यवस्था पक्ष में निजी संस्थाओं की तरह राजकीय संस्थाओं को भी आद्यन्त विद्यालय (कक्षा I से कक्षा XI तक पूरा एक साथ) बनाया जाए तो उनकी सम्प्राप्ति और समस्याएँ क्या रहेंगी—इस दिशा में प्रयोगात्मक कार्य करने की आवश्यकता है। स्तरवार अलगाव का प्रभाव आँकना, शिक्षकों में वेतनवार विभेदीकरण का औचित्य या अनौचित्य खोजना, शक्ति नियोजन और अधिकारों के प्रत्यायोजन की बारीकियों का सर्वेक्षण, समय विभाग चक्र और विषयवार समयानुपात का नई परिस्थितियों में पुनरीक्षण, शिक्षकों के कार्यभार की व्याख्या तथा अन्य व्यवसायों से उसकी तुलना आदि ऐसे प्रसंग हैं जो इस क्षेत्र में अनुसंधान/प्रयोग की प्रतीक्षा कर रहे हैं। मात्र छिद्रान्वेषण करने से कहीं बेहतर होगा कि कुछ रचनात्मक प्रयोग किए जाएँ और उनके आधार से परिवर्तन की दिशाएँ खोली जाएँ।

## संदर्भांकित अनुसंधान


| | |
|---|---|
| अब्दुलगफ्फार | A Comparative Study of Leadership Functions Performed by the Representatives and Stars of the Higher Secondary Classes M Ed Raj Uni 1971 |
| अमरजीतसिंह | A Study of the Administrative Set up of a Govt Higher Secondary School at Udaipur M Ed Raj Uni 1963 |
| उपाध्याय विनोदचन्द्र | *उच्चतर माध्यमिक विद्यालयों में खेलकूद एवं शारीरिक* शिक्षा का प्रशासन एवं संगठन, एम एड राज वि वि, 1973 |
| कमल केवलकृष्ण | A Study of the Administrative Set up of a Privately Managed High School of Udaipur M Ed Raj Uni 1963 |
| गहलोत नाहरसिंह | A Case Study of the Programme of Instructional Supervision in Vidya Bhawan M P H S School Udaipur M Ed Udaipur Uni 1965 |

| | |
|---|---|
| गुप्ता रमाचन्द्र | विद्यालय के विभिन्न पक्षों के प्रति छात्रों की अभिवृत्ति, एम एड, राज वि वि 1970 |
| घनस्वरूप | A Study of the Causes of Truancy in IX Class Boys Reading in Higher Secondary Schools of Jodhpur<br>M Ed Jodhpur Uni 1970 |
| चौहान उदयसिंह | A Study of the Instructional Supervision in Secondary Schools of Udaipur City,<br>M Ed Udaipur Uni 1970 |
| जैन कुन्दनलाल | The Role of Student Unions in the Higher Secondary Schools of Udaipur City<br>M Ed Udaipur Uni 1966 |
| जैन बाबूलाल | A Comparative Study of the Administrative Problems of Government and Privately Managed Secondary and Higher Secondary Schools of Udaipur City<br>M Ed Udaipur Uni 1969 |
| तापनीवाल घनश्यामलाल | A Study of Factors Differentiating Academically High and Low Achieving Schools<br>M Ed Udaipur Uni 1968 |
| त्रिवेदी जी एम | Some Problems of Administration of High Schools in Udaipur<br>M Ed Raj Uni 1957 |
| देव, अमृतलाल वी | Teacher Participation in Decision Making in Higher Secondary Schools of Udaipur City<br>M Ed Udaipur Uni 1972 |
| नारंग बसन्तस्वरूप | A Study of Communication Channels in a Large Multipurpose School<br>M Ed Udaipur Uni 1966 |
| नसिंहराम | उच्च माध्यमिक विद्यालयों में कार्यरत छात्र संसदों का अध्ययन<br>एम एड राज वि वि 1973 |
| प्रह्लादनारायणसिंह | उदयपुर क्षेत्र की द्विमकाय एवं बहुमकाय उच्च माध्यमिक विद्यालयों में प्रशासनिक समस्याओं का तुलनात्मक अध्ययन,<br>एम एड, राज वि वि, 1971 |
| बोहरा देवराज | राजस्थान में उच्च प्राथमिक विद्यालयों के पुस्तकालयों की स्थिति<br>राज्य शिक्षा संस्थान, 1973 |
| भारद्वाज, [illegible] | A Comparative Study of the Administrative Problems of the Teachers Working in Govt and Privately Managed Secondary and Higher Secondary Schools of Udaipur City<br>M Ed Udaipur Uni 1966 |

| | |
|---|---|
| माथुर छलबिहारी | An Investigation into the Functioning of Staff Councils in the Secondary Schools of Udaipur<br>M Ed Raj Uni 1963 |
| मिश्र कपिलदेव | Case Study of Institutional Planning in a School<br>M Ed Raj Uni 1974 |
| वर्मा पन्नालाल | A Study of Problems of Coordination and Communication in Double shift and Single-shift Schools<br>M Ed Udaipur Uni 1968 |
| शर्मा केदारनाथ | A Case Study of a Multipurpose Higher Secondary School of Udaipur,<br>M Ed Udaipur Uni 1966 |
| शर्मा जगदीशदत्त | A Critical Appraisal of the Implementation of School Improvement Plans in Rajasthan<br>SIE Udaipur 1974 |
| शर्मा, लालचन्द | सामाजिक आर्थिक स्तर, बुद्धि और लिंग भेद के सन्दर्भ मे शालाओं मे अनुपस्थिति के कारणों का अध्ययन एव इसका निष्पत्ति पर प्रभाव<br>एम एड राज वि वि, 1972 |
| शर्मा शिवकुमार | A Study of the Staff Relations in the Multi purpose Higher Secondary Schools of Rajasthan<br>Ph D (Ed ) Udaipur Uni. 1969 |
| शुक्ला, के सी | The Pattern of Relationship between the Head and the Members of the Staff in two Higher Secondary Schools of Udaipur<br>M Ed Raj Uni 1964 |
| सक्सेना राज्यश्री | Functioning of the Teachers Councils in the Girls Secondary and Higher Secondary Schools<br>M Ed Raj Uni 1972 |
| सक्सेना स्वराज्यदेवी | बीकानेर मण्डल के माध्यमिक एव उच्च माध्यमिक विद्यालयों की कार्य-व्यवस्था का अध्ययन,<br>एम एड, राज वि वि, 1971 |
| सरोजनीदेवी | आवासीय विद्यालय मे अध्ययन करने वाली छात्राओं की शैक्षिक सप्राप्ति, व्यक्तित्व की विशेषताओं तथा मनोकामनाओं का अध्ययन,<br>एम एड, राज वि वि 1971 |
| सूद जे ओ के | Sharing of Responsibilities in School Organisation<br>M Ed Raj Uni 1964 |

# समाज शिक्षा

□ मोहम्मद हुसन

समाज शिक्षा देश के नागरिकों में राजनैतिक एवं आर्थिक-सामाजिक सांस्कृतिक चेतना जागृत करने, उनको अपने कर्त्तव्यों एवं अधिकारों के प्रति सजग करने का एक सशक्त माध्यम है। प्रजातन्त्र को सुदृढ़ करके देश को समृद्धिशाली एवं शक्तिशाली बनाने में यह कार्यक्रम काफी सहायक हो सकता है। राजस्थान में लोकतांत्रिक विकेन्द्रीकरण के साथ ही यह कार्यक्रम योजनाबद्ध तरीके से आरम्भ हुआ। सर्वप्रथम इसका आरम्भ प्रौढ़-साक्षरता अभियान के रूप में हुआ। प्रौढ़ साक्षरता से प्रौढ़ शिक्षा तथा उसके पश्चात् समाज शिक्षा के रूप में यह कार्यक्रम व्यापक एवं विस्तृत होता चला गया और कई नई संकल्पनाएँ उभर कर आई। प्रौढ़-साक्षरता, प्रौढ़ शिक्षा, व्यावसायिक साक्षरता, सामुदायिक शिक्षा, सतत शिक्षा, अनवरत शिक्षा, किसान क्रियात्मक साक्षरता, अनौपचारिक शिक्षा, आजीवन शिक्षा आदि सभी सम्प्रत्यय समाज शिक्षा के क्षेत्र में समाहित हैं और इसके महत्व एवं इसकी उपादेयता में उत्तरोत्तर वृद्धि के परिचायक हैं।

राष्ट्रीय स्तर के इस महत्वपूर्ण कार्यक्रम के स्वरूप, संगठन, प्रबन्ध एवं दुर्बल पक्षों की समीक्षा, समालोचना एवं सर्वेक्षण करके इसके सुन्दर संयोजन हेतु उपाय सुझाना अनुसंधानकर्ताओं का एक पुनीत कर्त्तव्य है।

आलोच्य अवधि में राजस्थान में समाज शिक्षा के क्षेत्र में कुल 12 अनुसंधान उपलब्ध हैं जिनमें से चार एम.एड. स्तर के, चार एम.ए. (ग्रामीण समाज शास्त्र) के, एक अधिस्नातक प्रौढ़ शिक्षा एवं तीन प्रौढ़ स्नातक उपाधि के लिए किए गए थे। इनमें से कुछ शोधकार्य प्रौढ़-साक्षरता एवं कुछ समाज शिक्षा का अध्ययन करने हेतु किए गए। ये शोधकार्य सर्वेक्षण और प्रकरण अध्ययन की विधा पर आधारित हैं। अधिकांश शोध कार्यों में प्रश्नोत्तरी, साक्षात्कार प्रपत्र एवं अवलोकन प्रपत्रों का उपयोग किया गया है। न्यादर्श ग्रामीण एवं शहरी दोनों ही परिवेशों में लिए गए हैं परन्तु उनका आकार बहुत ही छोटा है। न्यादर्श के छोटे आकार तथा समस्याओं की विविधता के कारण किसी प्रकार का सामान्यीकरण अथवा प्रवृत्ति निरूपण सुसंगत प्रतीत नहीं होता। अतः प्रौढ़-साक्षरता एवं समाज शिक्षा से सम्बद्ध इन शोध कार्यों का अलग अलग विश्लेषण यहाँ प्रस्तुत है ताकि स्थानीय प्रवृत्ति का निरूपण हो सके तथा भावी शोधकार्यों के लिए दिशा निर्देश हो सकें।

प्रौढ़-साक्षरता कार्यक्रम की समीक्षा सम्बन्धी शोधकार्यों के विश्लेषण से ज्ञात होता है कि सामान्यतया यह कार्यक्रम सफलतापूर्वक नहीं चल पा रहा है। इन शोधकार्यों से यह भी ज्ञात होता है कि इस कार्यक्रम के सफल संचालन में इसके प्रति प्रौढ़ों की उदासीनता एवं उत्प्रेरणा का अभाव (शर्मा 1972), कार्यरत शिक्षकों की उदासीनता, प्रोत्साहन राशि का न मिलना (शर्मा 1972, रामावत 1974, मिश्रा 1974), अपर्याप्त प्रचार प्रसार एवं सम्बन्धित अधिकारियों की उदासीनता, सहयोग एवं समन्वय का अभाव, केन्द्रों पर साधन सुविधाओं (शिक्षण सहायक सामग्री) का अभाव एवं शिक्षण विधियों की अनुपयुक्तता (शर्मा 1972, मिश्रा 1974, रामावत 1974), मुख्य रूप से बाधक कारण हैं। महिला प्रौढ़ शिक्षा-केन्द्रों पर उपरोक्त कारणों के अतिरिक्त पुराने रीतिरिवाज, रूढ़ियाँ, ससुराल पक्ष की प्रतिकूल मनोवृत्ति, बच्चों की देखरेख की समस्या एवं नव विवाहिताओं की पीहर तथा ससुराल के बीच आवाजाही आदि बाधक तत्त्व हैं (मिश्रा 1974)। अधिक आयुवर्ग के प्रौढ़ों में बीच में ही अध्ययन छोड़ देने की प्रवृत्ति अधिक है। जाति वर्ग के अन्तर का इस प्रवृत्ति पर कोई प्रभाव नहीं है (जैन 1972)। जैन (1972) के ही अनुसार अधिकांश प्रौढ़ अपना हिसाब किताब रखने एवं धार्मिक पुस्तकें पढ़ने की योग्यता में वृद्धि करने हेतु प्रौढ़ शिक्षा केन्द्रों में अध्ययन करते हैं। सिसोदिया (1972) ने ज्ञात किया है कि रात्रि महाविद्यालयों में अध्ययनरत प्रौढ़ अपनी आय बढ़ाने एवं जीवन स्तर ऊँचा उठाने हेतु अध्ययन करते हैं। योगी (1974) ने अपने शोधकार्य में निष्कर्ष निकाला है कि प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम शिक्षा के प्रति रुचि जाग्रत करने तथा सामाजिक बुराइयों को दूर करने में सहायक हो सकता है।

समाज शिक्षा के क्षेत्र में सम्पादित शोधकार्यों में से एक समाज शिक्षा के प्रति कार्यकर्ताओं की धारणाओं एवं दृष्टिकोण पर (बिश्नोई 1964), एक समाज शिक्षा के अन्तर्गत संचालित पुस्तकालयों के सदस्यों की रुचियों पर (सिंह 1965), और चार समाज शिक्षा कार्यक्रमों के अन्तर्गत मूल्यांकन एवं समीक्षा से सम्बन्धित हैं (सिरोहिया 1957, व्यास 1970, शर्मा 1964, कर्णावट 1954)। बिश्नोई (1964) के अनुसार समाज शिक्षा से सम्बन्धित विभिन्न कार्यकर्ता इस कार्यक्रम की धारणा, संकल्पना, उद्देश्यों एवं उपादेयता के बारे में न तो स्पष्ट हैं और न ही एकमत। ये कार्यकर्ता अपने व्यवसाय से असन्तुष्ट एवं कर्त्तव्यों के प्रति उदासीन भी हैं। सिंह (1965) ने अपने अध्ययन से यह निष्कर्ष निकाला कि कम आयु एवं अधिक शैक्षिक योग्यता प्राप्त प्रौढ़ पुस्तकालयों में नियमित रूप से उपस्थित रहते हैं, वे राष्ट्रीय समाचारों को प्राथमिकता देते हैं एवं धार्मिक पुस्तकों की अपेक्षा हिन्दी साहित्य के प्रति अधिक रुचि रखते हैं। यह अध्ययन बिहार राज्य के प्रौढ़ों पर आधारित है। राजस्थान की पृष्ठभूमि में कदाचित भिन्नता पाई जा सकती है। जिन चार शोध कार्यों में समाज शिक्षा की समीक्षा एवं उसका मूल्यांकन किया गया है उनके विश्लेषण से ज्ञात होता है कि युवक मण्डल सामुदायिक केन्द्र एवं पुस्तकालय सेवा सामान्यतः सफलतापूर्वक चल रहे हैं। (सिरोहिया 1957 शर्मा 1964)। सभी शोधकार्य इस ओर इंगित करते हैं कि समाज शिक्षा कार्यक्रम कुल मिलाकर सुचारु रूप से संचालित नहीं हो पा रहा है।

द्वारा प्रदत्त एव प्रदत्त पक्षों का तुलनात्मक अध्ययन करने के साथ ही कार्यकर्ताओं के प्रशिक्षण का स्वरूप, उनकी योग्यताओं, विशेषताओं एव मनोवृत्तियों का निर्धारण भी किया जाता है। समाज शिक्षा प्रसार करने की प्रचलित पद्धतियों एव रीतियों, आज की वैज्ञानिक तकनीक के साथ उनका समायोजन, समाज शिक्षा की व्यवस्था, विधि, पाठ्य चयन, साहित्य का स्वरूप, प्रसारण तकनीक आदि के बारे में प्रयोग एव परीक्षण करना आवश्यक है। शिक्षण में सहायक सामग्री, यथा चित्र पत्रिका, कठपुतलियाँ, नाटिकाओं, रेडियो, टेलीविजन एव अभिक्रमित अध्ययन सामग्री की प्रभावशीलता का तुलनात्मक अध्ययन तथा इन कार्यक्रमों को जीवन के क्रियात्मक पक्षों से जोड़ने तथा सामुदायिक शिक्षा का रूप देने के सम्बन्ध में प्रयोग किए जाने चाहिए। नवीन संकल्पनाओं यथा—मनोरंजनात्मक शिक्षा, पर्यावरण शिक्षा, नागरिक शिक्षा आदि के सम्बन्ध में पाठ्यक्रम, पाठ्यपुस्तकों, प्रवृत्तियों एव पद्धतियों के विकास के अध्ययनों को भी समाज शिक्षा के वृहत्तर क्षेत्र में सम्मिलित किया जा सकता है।

यहाँ यह सकेत करना आवश्यक है कि जहाँ एम एड उपाधि प्राप्त करने वाले शोध छात्रों को इस क्षेत्र में अनुसधान के लिए प्रेरित करने की आवश्यकता है वहाँ सस्थागत एव आयोजनान्तर्गत अनुसधान-कार्यों को उचित प्रोत्साहन एव अनुदान प्रदान करके, इन पक्षों पर तथ्यात्मक सूचनाएँ सकलित करवाकर उन्हें समाज शिक्षा से सबद्ध सस्थाओं एव कार्यकर्ताओं को उपलब्ध कराना भी आवश्यक होगा।

## सदर्भाकित अनुसधान


| | |
|---|---|
| कर्णावट कानसिंह | A Plan of Social Education for Rajasthan<br>M Ed Raj Uni 1954 |
| जैन, एम एल | A Study of Factors of Continuity and Drop outs in Three Rural Adult Literacy Centres<br>M A (Sociolgy) Udaipur Uni 1972 |
| बिश्नोई एन एल | Social Education as Perceived by Block Functionaries<br>M A (Sociology) Udaipur Uni 1964 |
| मिश्रा शकुन्तला | बीकानेर नगर मे प्रवर्तमान प्रौढ़ महिला साक्षरता कार्यक्रम (सगठन शिक्षण पद्धति एव सामग्री) का समीक्षात्मक अध्ययन,<br>एम एड राज वि वि, 1974 |
| योगी जी पी | Aspirations towards Education of the Guardians in Scheduled Castes<br>B A (Adult Edu) Raj Uni 1974 |
| रामावत, मगलचन्द | विद्यालय निरीक्षक अजमेर द्वारा परिचालित 'रात्रि विद्यालय परियोजना' का आलोचनात्मक अध्ययन,<br>एम एड राज वि वि, 197 |

| | |
|---|---|
| व्यास जी डी | A Study of Adult Education Programme in Bikaner City<br>B A (Adult Edu ) Raj Uni 1970 |
| शर्मा एच एन | Adult Literacy Programme in Panchayat Samiti Bandikui<br>B A (Adult Edu ) Raj Uni 1972 |
| शर्मा, टा सी | Evaluation of Social Education Programme in Badgaon Block<br>M A (Sociology) Udaipur Uni 1964 |
| सिरोहिया जगतसिह | Critical Appraisal of Social Education Programme<br>M Ed Raj Uni 1957 |
| सिसादिया शान्ता | A Study of the Level of Aspiration of Students in the Night Colleges<br>B A (Adult Edu ) Raj Uni 1972 |
| सिह, श्रा ए पी | Reading Interests of the Memb rs of Five Village Libraries in Bihar<br>M A (Sociology) Udaipur Uni 1965 |



# परिचय

**श्री इन्द्रजीत खन्ना** जन्म 1943, दिल्ली, सीनियर कैम्ब्रिज एम एससी (गणित) जर्मन भाषा में डिप्लोमा प्राप्त, भारतीय प्रशासनिक सेवा में 1966 में चयनित, तब से विभिन्न प्रशासनिक पदों पर कार्यरत, 1975 में माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान के अध्यक्ष रहे राजस्थान में शिक्षा पर उच्चस्तरीय समिति (1975) के सदस्य-सचिव, शिक्षा पर उच्चस्तरीय समिति प्रतिवेदन के प्रधान सम्पादक, शिक्षा पर कई लेख प्रकाशित तथा अनेक रेडियो वार्ताएँ प्रसारित, सम्प्रति शिविरा एवं नया शिक्षक के प्रधान सम्पादक तथा निदेशक, प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा राजस्थान बीकानेर।

**डा पन्नालाल वर्मा** जन्म 1934, नागौर जिला एम ए (अंग्रेजी), एम ए (संस्कृत), एम एड (स्वर्ण पदक विजेता) पीएच डी (शिक्षा), अध्यापन का त्रिविध स्तरों का लम्बा अनुभव, 1972 में समीनार रीडिंग्स प्रोग्राम के अन्तर्गत पुरस्कृत, एन सी ई आर टी प्रायोजना पर एक वर्ष सीनियर रिसर्च फेलो रहे, राज्यस्तरीय, राष्ट्रस्तरीय तथा एशिया स्तरीय शिक्षा समीनारों में भाग लिया – पत्रवाचन किया विभिन्न पत्रिकाओं में लगभग एक दजन शोध लेख तथा शिक्षा पर बीस निबंध प्रकाशित सम्प्रति अनुसंधान अधिकारी, राज्य शोध प्रकोष्ठ शिक्षा निदेशालय, बीकानेर।

**श्री रवीन्द्र अग्निहोत्री** जन्म 1937, लखनऊ, एम ए एम एड तीन परीक्षाओं में विश्वविद्यालय स्वर्ण पदक विजेता, देश की विभिन्न शैक्षिक पत्रिकाओं में लगभग 150 शिक्षा संबंधी लेख प्रकाशित शिक्षा संबंधी छह पुस्तकें प्रकाशित– चार मौलिक तथा दो अनूदित। भारतीय शिक्षा दशा और दिशा पर उत्तरप्रदेश सरकार ने 1974 75 में मदनमोहन मालवीय पुरस्कार प्रदान किया वर्तमान में कतिपय शोध प्रयोजनाओं तथा पीएच डी शोध कार्य में संलग्न, सम्प्रति प्राध्यापक शिक्षा महाविद्यालय वनस्थली विद्यापीठ।

| | |
|---|---|
| व्यास आशा | A Study of Adult Education Programme in Bikaner City<br>B A (Adult Edu) Raj Uni 1970 |
| शर्मा एच एन | Adult Literacy Programme in Panchayat Samiti Bandikui<br>*B A (Adult Edu) Raj Uni 1972* |
| शर्मा टी मा | Evaluation of Social Education Programme in Badgaon Block<br>M A (Sociology) Udaipur Uni 1964 |
| सिराहिया जगतसिंह | Critical Appraisal of Social Education Programme<br>M Ed Raj Uni 1957 |
| सिसान्यिा, शान्ता | A Study of the Level of Aspiration of Students in the Night Colleges<br>B A (Adult Edu) Raj Uni 1972 |
| सिंह श्री एन पी | Reading Interests of the Members of Five Village Libraries in Bihar<br>M A (Sociology) Udaipur Uni 1965 |



# परिचय

**श्री इन्द्रजीत खन्ना** जन्म 1943, दिल्ली, सीनियर कैम्ब्रिज, एम एससी (गणित), जर्मन भाषा में डिप्लोमा प्राप्त, भारतीय प्रशासनिक सेवा में 1966 में चयनित तब से विभिन्न प्रशासनिक पदों पर कार्यरत, 1975 में माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान के अध्यक्ष रहे राजस्थान में शिक्षा पर उच्चस्तरीय समिति (1975) के सदस्य सचिव, शिक्षा पर उच्चस्तरीय समिति प्रतिवेदन के प्रधान सम्पादक, शिक्षा पर कई लेख प्रकाशित तथा अनेक रेडियो वार्ताएँ प्रसारित, सम्प्रति शिविरा एवं नया शिक्षक के प्रधान सम्पादक तथा निदेशक प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा, राजस्थान, बीकानेर।

**डा पन्नालाल वर्मा** जन्म 1934 नागौर जिला, एम ए (अंग्रेजी), एम ए (संस्कृत), एम एड (स्वर्ण पदक विजेता) पीएच डी (शिक्षा), अध्यापन का विविध स्तरों का लम्बा अनुभव, 1972 में सेमीनार रीडिंग्स प्रोग्राम के अन्तर्गत पुरस्कृत एन सी ई आर टी प्रायोजना पर एक वर्ष सीनियर रिसर्च फैलो रहे, राज्यस्तरीय, राष्ट्रस्तरीय तथा एशिया स्तरीय शिक्षा सेमीनारों में भाग लिया – पत्रवाचन किया विभिन्न पत्रिकाओं में लगभग एक दर्जन शोध लेख तथा शिक्षा पर बीस निबंध प्रकाशित, सम्प्रति अनुसंधान अधिकारी, राज्य शोध प्रकोष्ठ, शिक्षा निदेशालय, बीकानेर।

**श्री रवीन्द्र अग्निहोत्री** जन्म 1937, लखनऊ, एम ए एम एड, तीन परीक्षाओं में विश्वविद्यालय स्वर्ण पदक विजेता, देश की विभिन्न शैक्षिक पत्रिकाओं में लगभग 150 शिक्षा संबंधी लेख प्रकाशित शिक्षा संबंधी छह पुस्तकें प्रकाशित– चार मौलिक तथा दो अनूदित। भारतीय शिक्षा दशा और दिशा पर उत्तरप्रदेश सरकार ने 1974 75 में मदनमोहन मालवीय पुरस्कार प्रदान किया, वर्तमान में कतिपय शोध प्रयोजनाओं तथा पीएच डी शोध कार्य में संलग्न, सम्प्रति प्राध्यापक शिक्षा महाविद्यालय, वनस्थली विद्यापीठ।

**डा छैलबिहारी माथुर** जन्म 1927, जयपुर, एम ए एम एड, पीएच डी (शिक्षा), टी ए टी की भारतीय परिप्रेक्ष्य में व्याख्या सम्बन्धी नूतन तकनीक का निर्माण किया, बी एड कक्षाएँ पढाने का 10 वर्ष का तथा एम एड कक्षाएँ पढाने का छह वर्ष का अनुभव, शिक्षा के विभिन्न पक्षों पर अनेकों लेख प्रकाशित विज्ञान सम्प्राप्ति परख के निर्माता शैक्षिक निर्देशन सेवाओं का चित्रात्मक ढंग से प्रस्तुतीकरण कला व मनोविज्ञान में विशेष रुचि पीएच डी गाइड, सम्प्रति प्रोफेसर, राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय बीकानेर।

**डा चन्द्रप्रकाश माथुर** जन्म 1940 जोधपुर, एम एड, पीएच डी (शिक्षा), राजस्थान गाइडेंस न्यूज लैटर का तीन वर्ष तक सम्पादन कार्य किया, लगभग एक दजन शोध लेख प्रकाशित, निर्देशन सेवाओं के लिए 1966 में राज्य सरकार द्वारा पुरस्कृत, सम्प्रति अध्यापक, राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय, बीकानेर।

**श्री जगदीशनारायण पुरोहित** जन्म 1930, भीलवाडा जिला, एम ए एम एड, बी एड कक्षाएँ पढाने का नौ वर्ष का अनुभव माध्यमिक विद्यालयों के प्रधानाध्यापकों के प्रशिक्षण, अनौपचारिक शिक्षा, शैक्षिक मूल्यांकन प्रशिक्षण शिविरों आदि में सदस्य व्यक्ति का कार्य किया, महत्वपूर्ण विचार गोष्ठियों में पत्र वाचन किया, शिक्षा पर प्रकाशित चार पुस्तकों के सहलेखक तथा 'शिक्षण के लिए आयोजन' पुस्तक के लेखक, कई शोध लेख तथा शैक्षिक निबंध प्रकाशित, एन सी ई आर टी द्वारा स्वीकृत अनुसंधान एवं अनुदान प्राप्त प्रायोजनाओं में मुख्य अनुसंधानकर्त्ता रहे सम्प्रति प्राध्यापक राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय अजमेर।

**श्री कृष्णगोपाल बीजावत** जन्म 1934, अजमेर एम ए (हिन्दी) एम ए (अर्थशास्त्र) एवं एम ए (शिक्षा), बी एड स्तर पर स्वर्ण पदक विजेता, चार प्रकाशित पाठ्यपुस्तकों तथा तुलनात्मक शिक्षा नामक पुस्तक के लेखक, 10+2 योजना के अंतर्गत एन सी ई आर टी द्वारा प्रकाश्य हिन्दी गद्य एवं पद्य पुस्तकों के सम्पादन में संलग्न कई शैक्षिक गोष्ठियों में पत्र वाचन किए, अजमेर के शैक्षिक विकास पर पीएच डी शोध कार्य में संलग्न सम्प्रति प्राध्याता राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय अजमेर।

**प्रो बजरंगलाल भोजक** जन्म 1926, सरदारशहर एम ए एम एड सी आइ ई हैदराबाद से अंग्रेजी में विशेष प्रशिक्षण, प्रशिक्षण महाविद्यालय की कक्षाएँ पढाने का 15 वर्ष का अनुभव विश्वविद्यालय शिक्षण संस्थाओं सामाजिक संस्थाओं आदि के कार्यों में भिन्न भिन्न भूमिकाओं में संबद्ध भारत की विभिन्न शोध पत्रिकाओं में कई शैक्षिक शोध लेख प्रकाशित सम्प्रति प्रोफेसर गांधी विद्यामन्दिर वसिक शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय, सरदारशहर।

**डा. अरविन्द की फाटक** एम. एससी. एम. एड. पीएच. डी. (शिक्षा), विगत पन्द्रह वर्षों से विद्याभवन में संलग्न, प्राथमिक, माध्यमिक एवं उ. मा. विद्यालय के आचार्य पद पर कार्य किया। स्नातकोत्तर एवं पीएच. डी. स्तर का अध्यापन अनुभव। राज. हिन्दी ग्रंथ अकादमी द्वारा प्रकाशित दो पुस्तकों के लेखक, भारत की विभिन्न शैक्षिक पत्रिकाओं में शिक्षा संबंधी कई लेख प्रकाशित, सम्प्रति प्राध्यापक, विद्याभवन शिक्षक महाविद्यालय, उदयपुर।

**श्री कैलाशबिहारी वाजपेयी** जन्म 1936 उदयपुर, एम. ए. (अंग्रेजी), एम. एड. (स्वर्ण पदक विजेता), मचेस्टर यूनिवर्सिटी (लन्दन) से टी. ई. ओ. में डिप्लोमा प्राप्त, अमेरिका जाकर वहाँ स्टेट न्यू मेक्सिको यूनिवर्सिटी में ध्वनि तथा ध्वनि विज्ञान एवं पठन योग्यताओं का मूल्यांकन सम्बन्धी पाठ्यक्रम पूरा किया। सम्प्रति प्रशासक एवं प्रधानाध्यापक, राजकीय नवीन माध्यमिक विद्यालय, उदयपुर।

**श्री सत्यप्रकाश शर्मा** जन्म 1928, एम. काम., एम. एड. 15 वर्ष का अध्यापन अनुभव तथा 11 वर्ष का उपनिरीक्षक, परामर्शक राज्य निर्देशन केन्द्र एवं प्रधानाध्यापक का अनुभव। शिक्षा पर कई लेख प्रकाशित। 1969 में गाइडेंस न्यूज लेटर का संपादन किया। शिक्षानुसंधाता वाकपीठ के अध्यक्ष रहे। सम्प्रति प्रधानाध्यापक, जौहरी राजकीय उच्च माध्यमिक विद्यालय, लाडनू (नागौर)।

**डा. मुल्कराज चिलाना** जन्म 1934 फाजिल्का (पंजाब) एम. ए. एम. एड. पीएच. डी. (शिक्षा) पोस्टग्रेजुएट डिप्लोमा (यूनेस्को) 1970–71 में यूनेस्को में वरिष्ठ अनुसंधान अधिकारी रहे। अब तक शिक्षा तथा अनुसंधान में 200 से भी अधिक लेख देश विदेश की पत्रिकाओं में प्रकाशित। अध्यापकों का सेवारत अध्यापन पुस्तक के लेखक, पीएच. डी. गाइड, सम्प्रति प्राध्यापक क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय, अजमेर।

**श्री प्रकाशचन्द्र द्विवेदी** जन्म 1942 गढ़ी (बाँसवाड़ा), एम. ए. (राजनीति शास्त्र), एम. एड., शिक्षानुसंधान एवं लेखन में विशेष रुचि। सम्प्रति सहायक प्रधानाध्यापक, राजकीय आदर्श उ. मा. विद्यालय, अजमेर।

**श्री हरिशचन्द्र मित्तल** जन्म 1928 एम. ए. एम. एड. सी. एफ. ए. एम. (प्रशासन) अध्यापन तथा प्रशासन का लम्बा अनुभव, विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में शिक्षा संबंधी कई लेख प्रकाशित। सम्प्रति उप प्रायोजना अधिकारी, शिक्षा विभाग सचिवालय जयपुर।

**श्री सूरजनारायण राव** जन्म 1922 चौमू (जयपुर), एम ए (अर्थशास्त्र), एम ए (राजनीति शास्त्र), एम एड (स्वर्ण पदक विजेता) लगभग 35 वर्ष का अध्यापन एव प्रशासन सबधी अनुभव, सम्प्रति प्रधानाचार्य राजकीय पोद्दार उच्च माध्यमिक विद्यालय, जयपुर।

**श्री विद्यासागर शर्मा** जन्म 1936, जिला भीलवाडा, एम एससी, एम एड, पीएच डी (शिक्षा) सम्पन्न, राजस्थान की पचवर्षीय शिक्षा योजना की तयारी म योगदान रहा, सस्थान-स्तरीय प्रायोजनाएँ प्रकाशित, शिक्षा पर कई लेख प्रकाशित, सम्प्रति राज्य शिक्षा सस्थान उदयपुर मे सहायक निदशक।

**श्री शशिशेखर व्यास** जन्म 1933, उदयपुर, एम ए बी एड राज्य-स्तरीय कार्यगोष्ठियो म सदस्य व्यक्ति, अग्रेजी भाषा मे तीन प्रकाशित पुस्तको के लेखक, लेखन, सम्पादन व अनुसधान म विशेष रुचि, सम्प्रति अनुसधान सहायक, राज्य शिक्षा सस्थान उदयपुर।

**श्री मोहम्मद हुसन** जन्म 1940, उदयपुर, एम ए एम एड (स्वर्ण पदक विजेता), अभिक्रमित अध्ययन म विशेषज्ञ के नाते कई प्रशिक्षण शिविरो तथा नवाचारो पर आयोजित सगोष्ठियो म सदस्य व्यक्ति रहे देश की विभिन्न शिक्षा सबधी पत्रिकाओ मे इनके लेख/शोध लेख प्रकाशित, टीचिंग ऑफ इंग्लिश' के लेखक, सम्प्रति प्रधानाध्यापक, राजकीय माध्यमिक विद्यालय, रीछेड (उदयपुर)।

**सुश्री उषासुन्दरी बली** जन्म 1928 एम ए, एम एड, अध्यापक एव प्रशासक के रूप म 27 वर्ष का अनुभव, शिक्षण प्रशिक्षण, विद्यालयी शिक्षा, पूर्व विद्यालयी शिक्षा व प्रौढ शिक्षा के सबध म अनेक लेख प्रकाशित, यूनेस्को फलोशिप के अन्तर्गत एजूकेशनल प्लानिंग का अध्ययन कर रही हैं, सम्प्रति उपनिदशक (प्रशासन) शिक्षा निदेशालय, बीकानेर।

**प्रो चतरसिंह मेहता** जन्म 1932 सोजत (पाली), एम ए, एम एड शिक्षा विभाग म विभिन्न पदो का 26 वर्ष का अनुभव, शिक्षा विभाग द्वारा प्रकाशित विद्यालय योजना तथा विद्यालय सगम के सहलेखक, राज हिन्दी ग्रथ अकादमी द्वारा प्रकाशित शिक्षक प्रशिक्षण के सिद्धान्त एव समस्याए खण्ड 1 व 2 के सहलेखक राजस्थान की उच्च प्राथमिक कक्षाओ की सामाजिक ज्ञान पुस्तको के सहलेखक, शक्षिक पत्र पत्रिकाओ म शिक्षा सबधी अनेक लेख प्रकाशित, सम्प्रति प्रोफसर राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय, बीकानेर।

**श्री भगवानलाल व्यास** जन्म 1925, कुशलगढ (बाँसवाडा), एम ए एम एड अध्यापन एव शिक्षा प्रशासन के विविध स्तरों का लम्बा अनुभव, राष्ट्रस्तरीय

विभिन्न समीनारो म राजस्थान का प्रतिनिधित्व किया, भारत के विभिन्न राज्या – तामिलनाडु पाण्डिचेरी, केरल, महाराष्ट्र कर्नाटक, आन्ध्रप्रदेश, गुजरात – म भेज गए अध्ययन दलो का नतृत्व किया, शिक्षा विभाग द्वारा प्रकाशित पाँच पुस्तको का लेखन/सम्पादन काय किया, विभिन्न शक्षिक सगठनो की नीति निर्धारण स सबद्ध, सम्प्रति निदेशक, राज्य शिक्षा सस्थान, उदयपुर।

श्री जनार्दन प्रसाद शर्मा जन्म 1928 एम ए (अथशास्त्र), एम एड, विभिन्न स्तरा पर अध्यापन एव प्रशासन का लम्बा अनुभव, उत्कृष्ट सवाओ के लिए 1971 मे राष्ट्रीय पुरस्कार द्वारा सम्मानित, गणित एव सामान्य विज्ञान की पाठ्यपुस्तकें प्रकाशित, शिक्षा विभाग द्वारा प्रकाशित पुस्तकालय सबधी पुस्तक के सहलेखक, शिक्षा सबधी कई लेख प्रकाशित सम्प्रति जिला शिक्षा अधिकारी, उदयपुर।

□